उस अनन्त दुःख दावानल में जला ही करता है और ऐसा होने पर भी मोह-मदिरा के प्रबल वश विकार में वह अपने आप को सुखी प्रतीत करता है अथवा ऐसे ही कल्पित क्षणिक सुख की आशा रखता है। ऐसे अयोग्य जीव का कल्याण कैसे हो सकता है?

## २० से ५७ तक २९ प्रश्नों का उत्तर

परभव साधक चतुर कहावे, मूरख जे ते बंध बढ़ावे ।
त्यागी अचल राज पद पावे, जे लोभी ते रंक कहावे ॥ ९॥

उत्तम गुणरागी गुणवंत, जे नर लहत भवोदधि अंत ।
जोग जस ममता नहिं रति, मन इन्द्रि जीते ते जति ॥१०॥

समता रस सायर सो संत, तजत मान ते पुरुष महंत ।
सुरवीर जे कंदर्प वारे, कायर काम-आणा सिर धारे ॥११॥

अविवेकी नर पशु समान, मानव जस घट आतम ज्ञान ।
दिव्य दृष्टि धारी जिनदेव, करता तास इन्द्रादिक सेव ॥१२॥

ब्राह्मण ते जे ब्रह्म पिछाणे, क्षत्री कर्म-रिपु वश आणे ।
वैश्य हानि वृद्धि जे लखे, शुद्र भक्ष अभक्ष जे भखे ॥१३॥

अथिर रूप जाणो संसार, थिर एक जिन धर्म हितकार ।
इन्द्रि सुख छिल्लर जल जाणो, श्रमण अतिंद्रि अगाध वखाणो ॥१४॥

इच्छारोधन तप मनोहार, जप उत्तम जग में नवकार ।
संजम आतम थिरता भाव, भवसायर तरवा को नाव ॥१५॥

छती शक्ति गोपवे ते चोर, शिवसाधक ते साध किशोर।
अति दुर्जय मनकी गति जोय, अधिक कपट नारीमे होय॥१६॥

२९. परभव साधक चतुर कहावे—बालक को स्तनपान की सहज वासना परभव की सिद्धि प्राप्त कराती है। उस और उसके सदृश अनेक पुरावा से परभव की प्रतीति कर के इस क्षणिक देह का छोड़ने के पश्चात् जो परभव में खुद को अमुक प्रयाण करना है उसके लिये पहिले से ही शुभ साधन कर रखने के लिये तैयार रहे उसी को सच्चा चतुर समझना चाहिये, क्योंकि वह अपनी चतुराई का सदुपयोग अपने हितसाधन में करता है। अपितु कितने ही मुग्धजन तो लोकरंजन करने के लिये ही स्वचतुराई बतलाते हैं किन्तु वह उसका सदुपयोग न होकर दुरुपयोग है।

३० मूरख जे ते बन्ध वढावे—मिथ्यात्व, अविरति, कषाय और योग, दुःप्रणिधान के राग-द्वेषादिक जिनके कारण जीव विविध कर्मबन्धन कर संसारचक्र में फिरता रहता है उन आत्मगुणों के विरोधी दोषों का सेवन करनेवाला और आत्मगुणों का नाश करनेवाला [illegible] मूर्ख है। बुद्धि प्राप्त कर तत्त्व का विचार करना चाहिये। इस महावाक्य के गूढार्थ का न समझ कर [illegible] विरुद्ध उपयोग करनेवाला दुर्बुद्धि विवेकहीन मूर्ख ही [illegible] है। दुर्लभ मानव देह को प्राप्त कर वीतरागदर्शित [illegible] का पालन करना इस महावाक्य की [illegible] पर तनिक ऐसे विषयसुखों में ही [illegible] मूर्खता है। [illegible] सुपात्रदान [illegible]

उठाना इस महावाक्य का मर्म भूल कर प्राप्त की हुई लक्ष्मी का केवल ऐश-आराम में ही उड़ा देना अथवा कृपणता दोष से उस पर खोटी ममता बुद्धि रखकर उसका कुछ भी सदुपयोग न करना इसे भी मूर्खता न कहें तो और क्या? और जिह्वा पाकर दूसरों से प्रीति उत्पन्न हो ऐसे प्रिय एवं पथ्यवचन बोलना इस महावाक्य को भूला कर जैसे तैसे बकवाद करते रहना यह उन्मत्तता नहीं तो और क्या? इन ऊपर लिखे महावाक्य में ही बहुधा सब सार का समावेश है। जो इनका सार समझ कर उसके अनुसार व्यवहार करते हैं उनको संसारचक्र में अधिक काल तक नहीं भटकना पड़ता है। तत्त्व रहस्य समझ कर, तत्त्वश्रद्धा निश्चल रख कर जो तत्त्वरमणता करते हैं, अर्थात् जड़ चेतन को अच्छी प्रकार समझ कर स्वचेतन द्रव्य स्थित अनन्त अगाध शक्ति-सामर्थ्य की दृढ़ प्रतीति कर जो स्वआत्मा में ही सत्तागत रहनेवाली अनन्त अपार शक्ति को प्रकट करने की पवित्र बुद्धि से वीतराग वचनानुसार प्रवृत्ति करते हैं उन भाग्यशाली भव्यजनों को अधिक भवभ्रमण नहीं करना पड़ता। किन्तु ऊपर लिखी रीति के विपरीत अपनी इच्छानुसार यश कीर्ति की इच्छा से या गतानुगतिकता से दूसरे किसी प्रकार के बदले की इच्छा से दानादिक धर्मक्रिया करते हैं वे मूर्खजन आत्महित नहीं साध सकते, अतः मोक्षार्थीजनों को यदि कोई धर्म अनुष्ठान करना हो तो केवल आत्मकल्याण के लिये ही करना चाहिये, क्योंकि ऐसे पवित्र आत्मलक्ष्य से आत्मा निर्मल होती है और विपरीत लक्ष्य से आत्मा मलिन हो जाती है ऐसा समझ कर विवेकबुद्धि द्वारा विचार कर स्वहित आदरना चाहिये।

३१ त्यागी अचल राज पद पावे—सद् विवेकद्वारा तत्वातत्व का निश्चय कर जो सत्पुरुष तजने योग्य को तज देते हैं और आदरने योग्य को आदर लेते है। वे अन्त में अविचल मोक्ष पदवी को प्राप्त करते है। जिन कारणो के सेवन से जीव को नाहक भवभ्रमण कर अन्तदु ख सहने पड़ते है वे सब कारण त्याज्य हैं और जिन कारणों के सेवन से जीव सर्व कर्म बन्धनो से मुक्त हो कर अन्त मे परमपद को प्राप्त करते है वे ग्रहण करने योग्य है। अर्थात् सर्व पापस्थान का समझ कर परित्याग करने योग्य है और वीतराग सर्वज्ञ कथित सब गुणस्थान अनुक्रम से ग्रहण करने योग्य है। इस प्रकार विवेकयुक्त त्याग वैराग्य को सेवन करनेवाले अनुक्रम से अक्षयसुख को भोग सकते हैं। अपने अपने अधिकारानुसार धर्म साधन कर अनुक्रम से ऊंची सिढ़ी पर चढ़नेवाले सुखपूर्वक स्वउन्नति का साधकर अक्षय अवाधित सुख को प्राप्त कर सकते हैं।

३२. जे लोभी ते रंक कहावे—यथायोग्य भोगसामग्री के प्राप्त होने पर भी जो लोभान्ध होकर अधिकाधिक की तृष्णा करते रहते है वे ही सचमुच दीन-दु खी हैं और प्राप्त सामग्री में सन्तुष्ट रह कर जो प्रसन्नतापूर्वक परभव के लिये सत् साधन का सेवन करने का उद्यागरत रहते हैं वे ही सचमुच सुखी है। "न तृष्णाया परा व्याधि, न तोषात् परम सुखम्' यह महावाक्य उपरोक्त बात का समर्थक है। ऐसा समझ कर समझदार व्यक्ति को सतोषवृत्ति धारण करना चाहिये।

३३ उत्तम गुणरागी गुणवंत, जे नर लहत भवोदधि अन्त—जो स्वयं सद्गुणी होते हुए भी दूसरे सद्गुणी का रागी होता है वह पुरुष शिघ्र ही ससार का अन्त पा सकता

सुख शाकिनी, निरममता अनुकूल, ममता शिर प्रतिकूल है, निरममता अनुकूल ॥ '

३५ मन इन्द्रि जीते ते जति—मन को और इन्द्रिय वर्ग का वश मे कर वीतराग परमात्मा द्वारा आदर्शित दश शिक्षा को अच्छी प्रकार समझ कर जो आराधना करते है वे ही सच यति है और इसके विपरीत आचरण कर अर्थात् मन और इन्द्रियो को स्वतंत्र छोड कर जो केवल स्वच्छन्दपन से आज्ञा विरुद्ध आचरण करते हैं वे तो केवल यति नाम का कलंकित करनेवाले है यह सच समझना। जो उत्तम प्रकार की दश शिक्षा सर्वज्ञ भगवानने आत्मा के एकान्त हित के लिये फरमाई है वे इस प्रकार हैं—

१. क्षमागुण धारण कर सहनशील बनना २ मृदुता—कोमलता धारण कर सद्गुणी प्रत्ये नम्रता धारण करना ३. ऋजुता अर्थात् सरलता धारण कर निष्कपट वृत्ति रखना ४ लाभ छोडकर संतोषवृत्ति रखना ५ यथाशक्ति बाह्य अभ्यंतर तप द्वारा आत्मविशुद्धि करना ६ संयम गुण द्वारा आत्मनिग्रह करना और सब जंतुओ को आत्म समान समझ कर किसी के प्रति प्रतिकूल आचरण कदापि नहीं करना ७ प्रिय और पथ्य अर्थात् हितकारी सत्य भाषण करना ८. अन्यायाचरण छोडकर प्रमाणिकपन से अर्थात् शुद्ध अंत करण से व्यवहार करना ९ ममतादिक परिग्रह को अनर्थरूप समझ कर-निर्धारीत कर निर्ममत्वपन-निःस्पृहपन धारण करना १० मन, वचन और काया की पवित्रता कायम रख कर चाहे जैसे विषयभोग से विरक्त रहना। उक्त दश महा शिक्षा को यथार्थ रीति से अनुसरण करनेवाले यति जगत

है। जो स्वयं गुणी हो कर दूसरे के सद्गुणों को सहन नहीं कर सकता और इसलिये उसके ऊपर अकृत्रिम प्रेम रखने के स्थान में द्वेष ईर्षा या मत्सर धारण करता है वह स्वयं स्वगुण से च्युत हो कर भव अटवी में ही भटकता रहता है। अर्थात् द्वेष दोष में अन्य गुणों का भी नाश हो जाता है और उत्तम गुणराग से गुणहीन भी उन्नति को प्राप्त करता है। श्रीमद् यशोविजयजी उपाध्यायने १८ पापस्थानक की सज्झाय में द्वेष की सज्झाय में द्वेष दोष से होनेवाली महा हानि और गुणराग से होनेवाला एकान्त आत्मलाभ का भली भांति वर्णन किया है अतः उससे उस सम्बन्ध में विशेष मनन कर कृष्ण वासुदेव के समान सद्गुणग्राही बनने का प्रयत्न करना उचित है।

३४ जोगी जस ममता नहीं रति जिस का रजमात्र भी परपुद्गल वस्तु में ममता नहीं होती वह ही सच्चा योगी है। उत्तम प्रकार के योग से जिसने ममता का नाश कर दिया है वह ही मोक्ष का अधिकारी हो सकता है। ममता मूर्च्छा ही सचमुच परिग्रहरूप है और परिग्रह से उन्मत्त हुए बेचारे जीवों की केवल दुर्दशा ही होती है। तिस पर भी जो साधुवेष धारण कर परिग्रहता धारण करते हैं उनकी तो सवत्र महा विडम्बना होती है। क्योंकि वे साधु वेष में जगत को ठगते हैं अर्थात् धमठग बन जगत को ठगते हैं और सर्वज्ञ भगवान की पवित्र आज्ञा का भंग करते हैं। सर्वज्ञ भगवान ने साधु को द्रव्य भाव से निग्रन्थपन धारण करने का आदेश दिया है। द्रव्य से स्वर्ण आदि और भाव से मूर्छा का परित्याग करना भगवानने फरमाया है। उस प्रकार प्रतिज्ञा करने पर भी पुनः प्रतिज्ञा भ्रष्ट हो कर ममता धारण करना अत्यन्त अनुचित है। कहा भी है कि " ममता थिर

कर चुके हे वे ता कभी भी अभिमान नहीं करते, अपितु अभिमान छाड़कर नम्रता गुण की प्राप्ति से ही पूर्णता प्राप्त हाती है और जा अपूर्ण होने पर भी अभिमान-मिथ्या अभिमान करते हे उनको पूर्णता प्राप्त हो ही नहीं सकती, अपितु थाडी बहुत प्राप्त की हुई पूर्णता भी नष्ट हा जाती है । अत सब मे श्रेष्ठ बात यह है कि जिस जिस प्रकार गुण की वृद्धि हाती जाय वैसे ही वैसे नम्रता की भी वृद्धि होनी चाहिये। जिस जिस प्रकार नम्रता में वृद्धि होगी वैसे ही गुणवृद्धि म गति शीघ्रतया होगी और जैसे नम्रता मे त्रुटी हागी वैसा ही गुणवृद्धि मे भी कमी होती जायगी " लघुता तहा प्रभुता " " और " प्रभुता से प्रभु दूर " ऐसा नियम है । इसीसे रावण और दुर्योधन जसों का भी बेहाल हुआ और रामचन्द्र तथा पाडवों का अभ्युदय हुआ ।

३८. शूरवीर जो कन्दर्प वारे—जो कामविकार का निवारण कर और विषयवासनाओं को निर्मूल करे वे ही सचमुच शूरवीर अथात् बहादुर हे और जा कामविकार के वशीभूत होकर स्वपरहित से वचित रहता है वह ही डरपोक या कायर है । लखों पुरुषों का सामना कर रण म झूझनेवाले अनेकों सुभट होते हे, परन्तु एक अबळा-स्त्री के नेत्र कटाक्ष को वे भा सहन नहीं कर सकते, स्त्री के सामने केवल कायर बन जाते हे । अपितु कामविकार से अन्धे होकर अधे बन जाते हैं । अपनी मर्यादा से मुह मोड़ कर जहा तहा भटकते रहते हैं और अनेक स्थानों पर मार-भर्त्सना एव अपमान के शिकार बनते हे तथा अन्त म मलिन वासना से मर कर अन्त नीच गति मे उत्पन्न होते हैं । अत प्रत्येक स्त्री-पुरुष को कामविकार को वश मे कर

के लिये महा आशीर्वादरूप है, और व परम पवित्र मार्ग का उल्लंघन कर केवल आपमति में स्वच्छन्दपन से फिरने वाले यति तो केवल जगत में श्रापरूप ही हैं।

३६ ममता रस सायर सो संत--राग, द्वेष और मोह जन्य ममतादिक विचारों को छोड़कर जो सदा समता रस में ही लीन रहते हैं वे ही सचमुच संत पुरुष हैं ऐसे ममतावंत साधु सचमुच विश्ववंद्य हैं। संसार में ऐसी कोई भी वस्तु नहीं है जिस का उनकी उपमा दी जा सके, अतः ऐसे समता वंत संत साधु जन उपमातीत कहलाते हैं। ज्ञानसार में कहा है कि "जिसका समता रस स्वयंभूरमण समुद्र की बाधा करता है और निरंतर वृद्धि प्राप्त करता जाता है ऐसे मुनीश्वरों की उपमा योग्य इस चराचर जगत में कोई भी वस्तु दृष्टिगोचर नहीं होती" तिस पर भी जो चन्द्र, सूर्य, सागर, मेरु प्रमुख पदार्थों की जो उपमा दी जाती है उसको एक-देशीय समझना चाहिये।

३७ तनत मान ते पुरुष महन्त--जो मान मनुष्यों में सामान्य नियमानुसार दृष्टिगोचर होता है और जिसके कारण जीवों को बहुधा अनेकों कष्टों का सामना करना पड़ता है तथा जिसके परिणामस्वरूप नरकादि दुर्गति में भी जाना पड़ता है उस दुःखदायी मान-अभिमान को जो छोड़ देता है वह ही बड़ा महन्त पुरुष है। अभिमान त्याग का उपाय नम्रता है। जब तक हम पूर्णता प्राप्त न करलें तब तक अभिमान क्या कर कर? तथा पूर्णता प्राप्त कर लेनेवाले को भी अभिमान करने का क्या आवश्यकता है? अर्थात् पूर्ण एवं अपूर्ण के अभिमान करने के लिये कोई कारण ही नहीं रहता। तिस पर भी जो तत्व से पूर्णता प्राप्त

कर चुके हैं वे तो कभी भी अभिमान नहीं करते, अपितु अभिमान छोड़कर नम्रता गुण की प्राप्ति से ही पूर्णता प्राप्त होती है और जो अपूर्ण होने पर भी अभिमान-मिथ्या अभिमान करते हैं उनको पूर्णता प्राप्त हो ही नहीं सकती, अपितु थोड़ी बहुत प्राप्त की हुई पूर्णता भी नष्ट हो जाती है। अतः सब से श्रेष्ठ बात यह है कि जिस जिस प्रकार गुण की वृद्धि होती जाय वैसे ही वैसे नम्रता की भी वृद्धि होनी चाहिये। जिस जिस प्रकार नम्रता में वृद्धि होगी वैसे ही गुणवृद्धि में गति शीघ्रतया होगी और जैसे नम्रता में त्रुटी होगी वैसा ही गुणवृद्धि में भी कमी होती जायगी " लघुता तहां प्रभुता " " और " प्रभुता से प्रभु दूर " ऐसा नियम है। इसीसे रावण और दुर्योधन जसों का भी बेहाल हुआ और रामचन्द्र तथा पाडवों का अभ्युदय हुआ।

२८. शूरवीर जो कन्द्रप मारे—जो कामविकार का निवारण करे और विषयवासनाओं का निर्मूल करे वे ही सचमुच शूरवीर अर्थात् बहादुर हैं और जो कामविकार के वशीभूत होकर स्वपरहित से वंचित रहता है वह ही डरपोक या कायर है। लाखों पुरुषों का सामना कर रण में झूझनेवाले अनेकों सुभट होते हैं, परन्तु एक अबला-स्त्री के नेत्र कटाक्ष को वे भी सहन नहीं कर सकते, स्त्री के सामने केवल कायर बन जाते हैं। अपितु कामविकार से अन्धे होकर अंधे बन जाते हैं। अपनी मर्यादा से मुंह मोड़ कर जहां तहां भटकते रहते हैं और अनेक स्थानों पर मार-भर्त्सना एवं अपमान के शिकार बनते हैं तथा अन्त में मलिन वासना से मर कर अन्त नीच गति में उत्पन्न होते हैं। अतः प्रत्येक स्त्री-पुरुष को कामविकार को वश में कर

अपनी मर्यादा का निष्कलंक बनाये रखने का उद्योग करना चाहिये। कामविकार को वश में करनेवाले स्त्री-पुरुष का ही शीलरत्न जगमगा उठता है। शीलरत्न ही मनुष्यजाति का सच्चा भूषण है। अतएव पुरुष ही शीलरत्न को प्राप्त कर सकते हैं। पूर्व काल में ऐसे अनेकों स्त्री-पुरुष हो गये हैं जिनका पवित्र नाम को आज तक प्रातःकाल में स्मरण किया जाता है। ऐसे पवित्र स्त्रीपुरुषों का अनुसरण कर मन, वचन और काया की शुद्धि से शीलरत्न की प्राप्ति और अनुक्रम से विषयवासनाओं के निर्मूल करने का आत्मार्थी सज्जनों को प्रयत्न करना चाहिये।

२९ कायर काम आगो गिर धार—विषय विकार के वश होकर दिवसरात्र को गया कर जो रमता। इससे विमुख हो जाते हैं वे ही कायर हैं। ऐसे कायर पुरुष स्वपर का जीवन नष्ट करते हैं। कामांध होकर स्वयं मर्यादा भ्रष्ट होते हैं और दूसरों को भी उन्मार्गगामी बना दोनों का अधःपात कराते हैं। कामांध माता को अपने पति एवं पुत्र का भान नहीं रहता, अपना कल्पित स्वार्थ सिद्ध करने के लिये वह उनके अमूल्य प्राणों की भी आहुती दे देने में नहीं हिचकचाती और भ्रष्ट से भ्रष्ट नीच नादान के साथ भी चली जाती है। इसी प्रकार कामांध पुत्र भी अपनी कुलमर्यादा को ताक में रख अपनी माता, भगिनी एवं पुत्री के साथ भी दुर्व्यवहार-दुराचार करने से बाज नहीं आता। उसको कायर इसलिये कहा गया है कि वह भूल अपने प्रबल पापों के कारण उसका भविष्य में होनेवाले दुःखों से बचने के लिये किसी भी प्रकार का उद्योग नहीं करता। ऐसे कामांध स्त्री-पुरुषों के लिये प्रबल काम विकार से इस संसार में भी अनेक प्रकार के अनर्थों का होना संभव है और भवान्तर में

भी नरकादिक के महान त्रासदायक दु ख की परपरा उसको बहुत बार भोगनी पड़ती है । तिस पर भी मनुष्यज म में स्वपर हित साध लेने का सुवर्ण अवसर खो देनेपर उसे फिर से नहीं मिल सकता है । कदाचित बहुत समय पश्चात् अनेको कष्ट सहने पर उसे फिर से मनुष्य ज म भी प्राप्त हो जाय तो भी साढ के सदृश स्वच्छन्दरूप से भोगित विषय भोग से पुष्ट हुइ विषयवासना के फिर से जागृत होते ही वह जीव फिर से विषय दमल में पड जाता है । अत जैसे तैसे समझदार प्राणी को उत्तम साधनद्वारा विषय पास से मुक्त हो कर निर्विकारपन प्राप्त करने का प्रबल पुरुषार्थ करना चाहिये।

४०. अविवेकी नर पशु समान—जिन में विवेक जागृत नही हुआ तथा जो विवेक रत्न प्राप्ति के लिये भरसक प्रयत्न नहीं करते वे मनुष्य होते हुए भी पशु तुल्य ही है। क्योंकि आहार, भय, मैथुन और परिग्रहरूप चार सज्ञा तो दोनों के लिये समान ही है । जिससे कृत्याकृत्य, हिताहित, भक्ष्याभक्ष्य, पेयापेय के गुणदोष यथार्थरूप से समझ म आसके ऐसा विवेक घर मे प्रकट हो तब ही मनुष्य ज म की सफलता है । पशु में प्राय ऐसा विज्ञान हो ही नहीं सकता तब यदि मनुष्य चाहे तो बुद्धिबल से तत्त्वातत्त्व का विचार कर, निश्चय कर अतत्त्व को छोड़कर तत्त्व को ग्रहण कर सकते हैं । जो बुद्धिबल के प्राप्त होने पर भी उसका उपरोक्त लिखेअनुसार उपयोग नहीं कर नाना प्रकार का विषयवासनाओं के पोषण के निमित्त ही उनका ऊलटा उपयोग करते हैं, तथा दुर्लभ मानवदेह, लक्ष्मी और वाणी का भी इसी प्रकार विपरीत उपयोग करते हैं, वे प्राप्त की हुई शुभ सामग्री को भी खो बैठते हैं कि जिस शुभ सामग्री

को उसके लिए अन्य जन्म में भी पेसा उद्यम नहीं करना फिर से मिलना मुश्किल हो जाता है। अतः उत्तम जो पुरुषों का मोह अज्ञान, अविवेक को छोड़कर जैसे हो सके वैसे सम्यक् ज्ञान कर निर्मल ज्ञान और विवेक प्राप्त करने का अचूक प्रयत्न करना चाहिये कि जिससे यह मानव भव सफल हो सके।

४१ मानव जस घट आतमज्ञान—जिनके हृदय में विवेक जागृत है वे ही सच्चे मानव हैं, क्योंकि उन्हीं का जन्म सफल है। आत्मज्ञान द्वारा स्वपर का, जड़ चेतन्य का, त्याज्यात्याज्य का, कृत्याकृत्य का, हिताहित का, भक्ष्याभक्ष्य का, पेयापेय का तथा गुणदोष का निश्चय हो सकता है। इस प्रकार तत्त्व निश्चय होने से स्वपरहित की निःशंकतया सिद्धि हो सकती है। और उसमें चलायमान नहीं होने पर सुखपूर्वक साध्य की सिद्धि हो सकती है इससे प्रगट है कि आत्महित की सिद्धि के लिये आत्मज्ञान कितना उपयोगी है। आत्मा में जो अनन्त शक्ति विद्यमान है उस पर पूरी पूरी श्रद्धा करानेवाला आत्मज्ञान ही है और ऐसी दृढ़ आत्मश्रद्धा होने पर ही स्व आत्मस्थित अनन्त शक्ति का स्पष्ट (प्रकट) करने का निर्धार तथा प्रयत्न किया जा सकता है कि जिसमें अनुक्रम से आत्मरमणता के योग से अविचल मोक्षसुख प्राप्त हो सकता है।

४२ दिव्यदृष्टिधारी जिन देव, करता तास इन्द्रादिक सेव—जिन्हों ने राग द्वेष एवं मोहादिक दोषों को दूर कर दिया है और जिनको परम शान्त दशा का अनुभव हो गया है अर्थात् जिन को परम दिव्यदृष्टि प्राप्त हो गई है कि जिससे इन्द्रादिक देवता भी उनकी सेवा करने को लाला

यित रहते हैं। ऐसे जिन अरिहंत तीर्थंकर भगवान सच्चे देव हैं, अतः यह निश्चय है कि वे ही देवाधिदेव हैं। इस प्रकार स्वबुद्धि से तत्त्वनिश्चय कर कल्याण अर्थी जनों को उक्त जिनेश्वर भगवान का ही आत्मा की सम्पूर्ण विभूति का साक्षात्कार करने निमित्त दृढ़पन (निश्चलपन) से अवलम्बन करना योग्य है। जिन्होंने सम्पूर्ण स्वरूप साक्षात्कार कर लिया है ऐसे जिनेश्वर भगवान का अनन्य भाव से अवलम्बन करनेवाला भी आत्मसाक्षात्कार का अनुभव कर सकता है इसमें कोई आश्चर्य नहीं है।

४३. ब्राह्मण ते जे ब्रह्म पिछाने—ब्रह्म जो परमात्मा उसका स्वरूप अच्छी प्रकार से समझे वह ब्राह्मण, अथवा ब्रह्म जो ज्ञान-ज्योति, उसी में स्नान करे, ज्ञान में निमग्न रहे अज्ञानाचरण न करे वह ब्राह्मण, अथवा ब्रह्म वह जो ब्रह्मचर्य-शील, सतोषादिक सद् गुणों का सदा सेवन करे वह ब्राह्मण। उपरोक्त शब्द परमार्थ से स्पष्ट है कि सम्यग् ज्ञान और सम्यग् आचरण इन दोनों के साथ साथ सेवन से ही ब्राह्मण होता है। जिसमें सम्यग् ज्ञान भी नहीं और सम्यग् आचरण भी नहीं वह सच्चा ब्राह्मण नहीं। इस उत्तम आशय से अन्यत्र कहा है कि " सर्व जाति में ब्राह्मणपन भी है तथा सर्व जाति में चाण्डालपन भी है और चाण्डालों में भी ब्राह्मण है यह वचन उपरोक्त बात की पुष्टि करता है। अर्थात् निर्मल बोध और निर्मल-निर्दंभ, आचरण से ही ब्राह्मण हो सकता है।

४४ क्षत्री कर्म रिपु वश आणे—राग द्वेष और मोहादिक कर्म शत्रुओं का निग्रह कर उनको अपने वश में करनेवाला ही सच्चा क्षत्री है। केवल क्षत्री कुल में जन्म

लेने मात्र से ही कोई कार्य सिद्धि नहीं हो सकती। सच्चा क्षत्रीयपन तो कर्म शत्रुओं को वश में कर लेने में ही समाया हुआ है ऐसे उपरोक्त शब्दों से स्पष्ट है। शेष सभी नामधारी राग, द्वेष और मोहादिक कर्म शत्रुओं को वश में करने के बदले उलटे उनके वशीभूत हो दीन, अनाथ और निरपराध जानवरों को शौक के लिये अथवा जीभ की लोलुपता से शिकार करते हैं व तो स्वनामप्रिय नाम को केवल कलंकित ही करते हैं। सब सभी पुरुषरत्नों में तो उत्तम प्रकार की क्षमा मृदुता, सरलता, सत्य, संतोष और संयमादिक उत्तम प्रकार के सद्गुण होने चाहिये। शुद्ध शील-अलंकार को धारण करना, परदारा सहोदरपन रखना, उत्तम नीति और न्याय की धुरा का धारण करना, अनीति और अन्याय को देशनिकाल देना, विवेकरत्न को जागृत कर मांस-मदिराके दुष्ट व्यसनों को निर्मूल करना आदि सद्गुणों को अवश्य धारण करना चाहिये। जो जो जन चाहे जिस जाति के क्यों न हो? यदि व उक्त सद्गुणों को धारण करें तो वे सज्जन उस उस जाति में उत्तम प्रकार के दृष्टान्त रूप बन अनेक दीन-अनाथ जनों का उद्धार करने में समर्थ हो सकते हैं तथा शीघ्रतया ही स्वदेशोद्धार करने में सहायभूत सिद्ध हो सकते हैं।

४५ वैश्य हाणी वृद्धि ले लखे—जो हानि लाभ का विचार कर जिस में अचूक लाभ हो वह कार्य करे और जिसमें अचूक हानि होना संभव हो वह कार्य कभी न करे उसे ही सच्चा वैश्य समझना चाहिये। चाहे जिस अदृश्य कारणों से जैसे ब्राह्मण और क्षत्रियों में स्थिति का विपर्यय होना जान पड़ता है अर्थात् जैसी उनकी परमार्थी स्थिति होनी चाहिये उससे बहुधा विपरीत ही दिखाई देती है उसी

प्रकार वैश्य लोगों में भी दिखाई पडती है, गहरी जड जमा कर बैठे हुए हैं, झुठे वहम, खोटे रीत-रिवाज, खोटे उडाउ खर्च, मिथ्या आडम्बर और उसी में अपनी, अपनी जाति की बडाई समझने के उपरान्त देश की दुर्दशा या विनाश करनेवाली महा अनिष्ट इर्षा-अदेखाई द्वेष और मत्सर आदि दुर्गुण बहुत मजबुत होकर स्वपर का विनाश करने को तैयार रहते है। ऐसे घातक दोषों का दूर करने और उनको जड-मूल से नष्ट करने म अव अधिक विलम्ब करने की क्या आवश्यकता है ? अब तो कुम्भकरण की निद्रा से जगना ही जरूरी है। अन्यथा बहुत खेदकारक विनाशकाल दिनप्रतिदिन नजदीक आना ही संभव है। जगते को कोई भय नहीं होता-इस महावाक्य को वैश्यवर्ग को अब क्षण क्षण स्मरण रखना चाहिये। 'बीती ताहि बिसार के, आगे की सुधि लेय' इसमें जितनी उपेक्षा होगी उतनी ही अधिक हानि होगी। समझदार को अधिक क्या कहें।

४६ क्षुद्र भक्ष अभक्ष जे भखे—जिसके भक्ष्याभक्ष्य का काई नियम नहीं, जो पर जीवों के किमती प्राणों का नाश कर-कराकर राक्षसों के समान मांसभक्षण करते हैं, सुरापान करते हैं, मृगया के शौक में सख्याबंध जीवों का संहार करते है, कराते है और ऐसे अनर्थकारक कार्यो में क्षणिक कल्पित सुख-स्वाद के लिये असख्य जीवहिंसा की कोई परवाह नहीं करते ऐसे नीच नादानजनों का ज्ञानी पुरुष शूद्रजनों की कोटि में गिनते हैं। उत्तम पुरुष तो स्वप्न में भी परजीव को कष्ट पहुचाना नहीं चाहते। समझदार सज्जन पुरुष तो सभी के प्राणों को अपने प्राण के समान या उससे भी अधिक समझ कर अपने प्राण से भी परप्राण की अधिक रक्षा करते है। अत व मिथ्या मौजशोख के वशो-

भूत न होकर जिस प्रकार स्वपर का अधिक हित हो उस प्रकार दिन रात प्रयत्न करते रहते हैं। सज्जन पुरुष नीति-न्याय-प्रमाणिकता के मार्ग को छोड़कर अनीति-अन्याय-अप्रमाणिकता के मार्ग का कभी अवलम्बन नहीं करते। इसी में उनकी उत्तमता का समावेश है जब कि शूद्रजन अपने कल्पित तुच्छ स्वार्थ के लिये दूसरों के प्राण लेनेसे भी बाज नहीं आते। ऐसे अनार्य आचरण करनेवाले शूद्र जन अपने इस भव और परभव का बिगाड़ते हैं और दुनियां में शापरूप होकर अनेकों अज्ञानीजनों को उन्मार्ग गामी बना कर दुःखभागी बनाते हैं।

४७ अथिररूप जानो संसार-संसार-संसार की माया, संसार का सुख, सब अथिर-अशाश्वत है। क्षण मे एक गति मे तो क्षण में दूसरी गति म कमवश जीव भटकता ही रहता है। नाथे हुए साड के सदृश जीव को कर्म जहां खींचकर ले जाये वहां जाना ही पड़ता है। इसमें उसका कोई बस नहीं चलता है। अर्थात् कर्मवश जीवों का संसार में अनियत वास है। फिर भी "जैसी मति वैसी गति" इस शास्त्रवचनानुसार अच्छी मति से शुभ करणी करनेवाले को शुभ गति-देव मनुष्यरूप होती है और बूरी मति से अशुभकरणी करनेवाले को बूरी गति-नरक तिर्यंचरूप होती है। परन्तु जब तक उनके मूलरूप राग द्वेष मोहादिक सब नष्ट नहीं हो जाते तब तक संसार परिभ्रमण तो करना ही पड़ता है और तब तक विकार के वशीभूत होकर संसार की माया में फसकर परिणाम में अति दुःखदायी ऐसे कल्पित क्षणिक सुख में सुखबुद्धि रख मधुबिन्दु के दृष्टान्तरूप उनमें फँसकर प्राणत्याग करता है। इस प्रकार के के कारण एक भवसे दूसरे भव में और दूसरे

भव से तीसरे भव मे इस प्रकार भवपरम्परा का अपनी ही गमीर भूल से भवचक्र मे परिभ्रमण किया ही करता है।

४८ थिर एक जिन धर्म हितकार—इस अस्थिर संसार में यदि कोई स्थिर, सार और हितकर वस्तु प्राप्त हा सकती है तो वह जिनेश्वर भगवान् द्वारा भाषित धर्म ही है। अर्थात् प्रत्येक आत्मद्रव्य मे जातिवत रत्न की ज्योति के सदृश सत्तागत व्याप्त शुद्ध सनातन ज्ञान दर्शन चारित्रादिक धर्म सदास्थिर, साररूप और ऐकान्त हितकर है। इसी प्रकार उक्त आत्मधर्म को व्यक्त–प्रकट करने के लिये सर्वज्ञ परमात्मा से निर्मित किये साधन भी प्रवाहरूप से सदा विद्यमान है। निर्मल स्फटिक रत्न के सदृश आत्मा का मूल सत्तागत स्वभाव निष्कषाय अर्थात् क्रोधादिक कषाय रहित है, किन्तु जिस प्रकार उपाधि (उपर रखे राते काले पुष्पों) के सम्बन्ध से स्फटिक भी राता काला मालूम पड़ता है, उसी प्रकार आत्मा भी पुण्य पाप के योग से रागद्वेषरूप परिणाम को प्राप्त होती है अर्थात् सकषायी बनती है। जैसे स्फटिक रत्न ऊपर रखे हुए पुष्परूप उपाधि सम्बन्ध को दूर करने से स्फटिकरत्न जैसा का तैसा उज्ज्वल प्रतित होता है, उसीप्रकार आत्मा के साथ लगे हुए पुण्य पाप से हुए रागद्वेषरूप परिणाम को दूर करने से आत्मा निर्मल–निरावरण–निष्कषाय–निर्विकल्प बना रहता है। उस समय तरंग रहित रत्नाकर में रत्नकी राशि के सदृश अन्तज्ञान दर्शन और चारित्रादिक सद्गुणों का समूह आत्मा के सम्पूर्ण प्रदेश मे जलकित व्यक्त-प्रकट हो जाता है। आत्मप्रदेश मे सदा सत्तागत व्याप्त सद्गुणसमुदाय को जो रागद्वेषादिक कर्म आवरण प्रकट नहीं होन देते हैं उन रागद्वेषादिक को समूल दूर करने के लिये सदा सचेत रह कर सर्वज्ञ देशित सत् साधनों को ग्रहण करना-सदुद्यम

करना ही आत्मार्थी सज्जनों का मुख्य कर्तव्य है, और यह ही जिनेश्वर परमात्माद्वारा प्ररूपीत शुद्ध सनातन शैली है।

४९. इन्द्रिसुख छिल्लर जल जाणे—जिस प्रकार एक महासागर अथवा अगाध जलवाले सरोवर के सामने छिछले जलवाला गड्ढा किसी गिनती में नहीं होता, उसी प्रकार शुद्ध निष्कषाय आत्मा के अतींद्रिय स्वाभाविक सुख के सामने इन्द्रियजन्य विषयसुख केवल गड्ढे के समान अत्यन्त तुच्छ हैं ऐसा समझना। आत्मा का शुद्ध स्वाभाविक सुख निरुपाधिक-उपाधिरहित है जबकि इन्द्रियजन्य सुख सोपाधिक अर्थात् उपाधियुक्त है। आत्मा का सहज सुख निर्विकल्परूप है और इन्द्रियसुख सविकल्परूप है। आत्मा का सुख स्थिर-चिरस्थायी है और इन्द्रिय सुख अस्थिर-क्षणिक है। आत्मा का सुख सम्पूर्ण है और इन्द्रिय सुख अपूर्ण है। आत्मा का सुख अकृत्रिम है और इन्द्रिय सुख कृत्रिम-कल्पित है। आत्मा का सुख एकरूप है और इन्द्रिय सुख नानारूप है तथा आत्मिक सुख शाश्वत है और इन्द्रिय सुख क्षणिक है। उक्त उभय जात के सुख में ऐसा प्रकट फरक समझ कर आत्मार्थी सज्जनों को आत्मा का सहज शुद्ध अखंड अक्षय निर्विकल्प निरुपाधिक अकृत्रिम ऐकान्त अजरामर ऐसा शाश्वत सुख संप्राप्त करने के लिये ही अहोनिश उद्यम करना चाहिये। इन्द्रियसुख का मोह छोड़कर मन को स्थिर करने से उसका मिलना सुलभ है।

५०. श्रमण अतिन्द्रि अगाध वखाणों—श्रमण तपस्वी मुनिराज को कहना चाहिये कि जिनके द्वारा अनुभवित सहज आत्मिक सुख ही सच्चा अगाध-अपार-निःसीम है

और इन्द्रियजन्य विषयसुख के प्राशक ऐसे अविरतिजनों का क्षणिक और कल्पित सुख यह गड्ढे के जल के सदृश अल्प और तुच्छ है इस पर विचार कर दोनों में से जो अधिक हितकर प्रतीत हो उस सुख के लिये ही उद्यम करना उचित है।

५१ इच्छारोधन तप मनोहार—भिन्न भिन्न विषयों की ओर दौडती हुई इन्द्रियों का और मन का दमन कर उन उन विषयों मे होनेवाले राग द्वेषादिक विकारों के निवारणार्थ आत्मनिग्रह करना ही सच्चा सुन्दर मनोहर तप है और उक्त अनिष्ट विकारों के दमनार्थ ही समय ज्ञानी पुरुषोंने नाना प्रकार के बाह्य एव अभ्यंतर तप करने का उपदेश किया है। इन उभय प्रकार के तप का स्वरूप विस्तार पूर्वक अनेक स्थान पर बताया गया है, वहां से समझकर यथा शक्ति तप करना आवश्यक है। तप से विकारों का नाश हो जाता है, अनेक प्रकार की लब्धिए एव सिद्धियों की सिद्धि होती है, तथा परिपूर्ण कर्ममूल का क्षय हो जाता है, आत्मा उज्ज्वल होकर अक्षय अनन्त ऐसे [illegible] मानसुख का भोक्ता बन जाता है, अत इसके लिये पूर्ण[illegible] करना अत्यन्त आवश्यक है।

५२ जप उत्तम जग में नवकार—जिससे [illegible] वाले आत्मा का संस्मरण हो वह जप कहला[illegible] जप संसार में नवकार महामंत्र जैसा कोई [illegible] र नहीं, क्योंकि नवकार महामंत्र मे [illegible] सब समावेश होता है। इसमें अरिहंत और [illegible] र्वाह अनन्तगुणों के आगार है आचार्य [illegible] ब्रह्मचर्यादिक ३६ गुणों सहित, [illegible]

प्रकार के विनय सहित सद्शास्त्र के पठनपाठनादिरूप २५ गुणों सहित और मनुष्य लोकवर्ती निर्ग्रंथ मुनि समुदाय अहिंसादिक उत्तम २७ गुणों सहित जगत्त्रय को पावन करते हैं, उनका समावेश होता है। तथा जो अनन्त ज्ञान, दर्शन और चारित्रादिक धर्मद्वारा अरिहंतादिक विभूषित हैं वैसे शुद्ध आत्मधर्म का भी नवकार महामन्त्र में सहज ही में समावेश हो जाता है। अतः आत्मसाक्षात्कार करने की प्रबल इच्छा रखनेवाले भव्यजनों को उक्त महामंत्र का बारंबार जप करना चाहिये। इससे आत्मा की शिघ्रातिशिघ्र उन्नति होती है।

५३ सजम आतम थिरता भाव, भवसायर तरवा को नाव—आत्मप्रदेश में रत्नज्योति के सदृश सहज व्यापी ज्ञान, दर्शन, चारित्रादिक सद्गुण समुदाय में ही अकृत्रिम प्रेम भावसे रमण करना ही संयम है। जैसे बोट (Boat) की सहायता से सागर आनन्दपूर्वक तैरा जा सकता है उसी प्रकार उक्त संयम द्वारा आत्मा आनन्दपूर्वक जन्म, जरा और मरण सम्बन्धी अनन्त और अगाध दुःखरूप जल से भरे हुए इस संसार समुद्र से पार हो सकती है। हिंसा, असत्य, अदत्त, अब्रह्म और परिग्रह से निवर्ती होकर, इन्द्रियों पर काबू रख कर मन, वचन और काया के कुत्सित व्यापार को छोड़कर, अहिंसादिक उत्तम साधन-संतति का परमार्थ भाव से अवलम्बन कर यह आत्मस्थिरतारूप संयमगुण की आराधना के लिये ही है और इसीसे भवसमुद्र को तैरकर मोक्षपुरी में पहुंचना सुलभ है, इससे विपरीत हिंसा असत्यादिक असंयम का अनन्यभाव से अवलम्बन करने में आत्मभाव अत्यन्त अस्थिर होकर मलिनता को प्राप्त हो

शाश्वत सुख के अर्थी जन को स्वप्न में भी परद्रोह का विचार तक नहीं करना चाहिये ।

५९ ऊँच पुरुष परविकथा निवारे—जिस बात के करने में न तो अपना हो हित हो, न दूसरे का हो ऐसी नकामी विकथा उत्तम पुरुष नहीं करते हैं । विकथा करने वाला अपना एवं दूसरों दोनों का बिगाड करता है । प्राप्त हुई सामग्री का न तो वह स्वयं ही कोई लाभ ले सकता है न दूसरो को ही लेने देता हैं । विकथा करनेवाला किसी समय निन्दादिक में उत्तर कर स्वपर का बड़ा भरी अहित कर बैठता है । अत जिस बात में न तो कोई सार ही है, न कोई लाभ ही है ऐसी बात करने के बनिस्बत तो अपने भरसक कोई सदुद्यम कर के स्वपर का हित साधना ही श्रेय हैं ।

६० उत्तम कनक कीच समजाणे, हरख शोक हृदय नवि आणे—उदार दिल के निःस्पृह पुरुष इस दुनिया के दृश्य पदार्थों से नहीं लुभाते । सम्यग् ज्ञानदृष्टि से जड़ चैतन्य का स्वरूप समझकर जहा तक बन सके वहातक उस जड़ वस्तु से अलग रहे ते है। सुवर्णराशी उनको नहीं लुभा सकती, क्योंकि निःस्पृहता से वे सुवर्ण को कीचवत् समझते है, अत सुवर्ण सदृश पर वस्तुओं के संयोग से उनको हर्ष उन्माद नहीं होता, उसी प्रकार उसके वियोग से भी दुःख दीनता भी नहीं होती । इष्टानिष्ट संयोग वियोग में वे तत्त्वदृष्टि समभाव रख सकते हैं और इसीलिये वे सदा प्रसन्नचित्त से संतोष सुख में निमग्न रहते हैं । ऐसे तत्त्वज्ञानी पुरुषों को स्वप्न में भी दुःख का स्पर्श मात्र नहीं होता है। उनको अपने आत्मा में अकृत्रिम अनहद सुख का अनुभव हो सकता हैं । ऐसी

चपला तिम चचल धन धाम, अचल एक जग में प्रभु नाम ।
धर्म एक त्रिभुवन म सार, तन धन योवन सकल असार ॥२१
नरकद्वार नारी नित जाणों, तेथी राग हिये ननि आणो ।
अतर लक्ष रहित त अध, जानत नहि मोक्ष अरु बंध ॥२२
जे ननि सुणत सिद्धान्त वखाण, बधिर पुरुष जगमें ते जाण ।
अवसर उचित बोली ननि जाणे, ताकु ज्ञानी एक वखाणे ॥२३
सकल जगत जननी ह दया, करत सहु प्राणी की माया ।
पालन करत पिता ते कहीए, तेनो धर्म चित्त सद्‌हिये ॥ २४ ॥

५८. नीच सोई परद्रोह निचारे—परजीवन का अनिष्ट कैसे हो, यह कैसे बेहाल हो, यह सुख से भ्रष्ट कैसे हो, उस पर आपत्ति किस प्रकार आवें इस प्रकार की विचारधारा गूंथ कर केवल दुर्ध्यान में ही अपना समय निर्गमन करते रहते हैं। खाते-ऊठते, जाते-आते केवल ऐसा ही बुरा चिंतवन करते रहते हैं और दूसरों का अनिष्ट करने का अवसर ढूंढा करते हैं, मौका मिलने पर नहीं चूकते, दूसरों को भी ऐसी ही बुरी सलाह देकर अपना कल्पित स्वार्थ साधने की कोशिश करते हैं, एक क्षण भी शुभ विचार के लिये अवकाश नहीं देते, उस परद्रोहकारी को सचमुच नीच पापी समझना। यद्यपि दूसरों के प्रबल पुण्ययोग से कोई दुष्ट उसका कुछ नहीं बिगाड़ सकता, यहां तक कि उसका बाल भी बांका नही कर सकता तिस पर दुष्ट जन तो अपनी दुष्ट वृत्ति से अवश्य नीचगति गामी होता हैं। परद्रोहकारी दिनरात दुष्ट वृत्ति से दुःखी ही रहता है, जब कि सब का भला चाहनेवाला सज्जन तो सदा सुख म ही मग्न रहता है।

मदोन्मत्त हाथी के समान यह भी आपत्त दुःख से वश मे किया जा सकता है अर्थात् मिथ्या अभिमान को वश में करना कठिन है। मिथ्याभिमान द्वारा जीव कई नहीं करने योग्य अशक्य कार्य को भी करने के लिये सहसा मैदान में कूद पड़ते है। उस में वे बहुत ही कम सफल होते है। बाकी तो अति उन्मत्तपन से किये साहसवाले कार्य के कडुवे फल तो उनको जीवनपर्यंत भोगने पड़ते है। इस विषय में रावण एवं दुर्योधन के दृष्टान्त प्रसिद्ध है। ऐसे दुष्ट अभिमान से जो बचते रहे वे धन्यवाद के पात्र है। अभिमान से विनयगुण का लोप हो, जाता है अतः अभिमान त्याज्य है और विनयगुण आदेय है। विनय से वैरी भी वशीभूत हो जाता है।

६३–विष वेली माया जग माँहीं—सम्पूर्ण संसार में फैली हुई यदि कोई भी विष वेली हो तो वह माया-छल वृत्तिरूप है। जिस प्रकार विषवेली के मूल पत्र, फल, पुष्प और छाया आदि सब विषरूप ही है और उसको सेवन एवं आश्रय लेनेवाले का विष व्याप्त हो जाता है, इसी प्रकार माया आदी भी समझना चाहिये। अन्तर इतना ही है कि विषवेली से तो केवल द्रव्य प्राण का विनाश होता है, परन्तु माया से भाव प्राण तक का नाश हो जाता है। मायावी जनों की प्रत्येक क्रिया विषमय होती है और उस प्रत्येक क्रिया से स्वपर के ज्ञान-दर्शन-चारित्रादिक अमूल्य भाव प्राण का नाश हो जाता है। अर्थात् मायावी की धर्मक्रिया भी न तो उसको ही सुखदाइ होती है न दूसरों को ही, किन्तु वह स्वपर के लिये एकान्त दुःखदाई ही सिद्ध होती है। इसीसे यह हेय है और निष्कपट

उत्तम वृत्ति जिनके घट में दिनरात जागृत है उनका अहो भाग्य है और उस उत्तम वृत्ति से वे शीघ्र ही इस भवसागर से पार पा सकते हैं ।

६१ अति प्रचन्ड अग्नि है क्रोध—द्वेष, ईर्षा, असूया, मत्सर, परद्रोह, वैर, श्राप और हिंसादिक सब क्रोधरूप हैं। ये महाभयंकर अग्नि सदृश हैं । ये अग्नि के समान प्रथम तो जिसके मन में प्रकट होते हैं उसी को कष्ट देते हैं—जलाते हैं और फिर जिस तरफ लपट लगती है उसमें यदि उपशम रस का थल न हो तो उसको भी भस्म कर देते हैं और इसी प्रकार अनुक्रम से अनेक जनों को कष्ट पहुंचाते हैं । दूसरा जिस प्रकार अग्नि जल के योग से शान्त हो जाती है उसी प्रकार क्रोधाग्नि भी पूर्ण शम प्रशम, उपशम क्षमा, शान्ति, प्रशान्ति, उपशान्ति आदि उपचारों से शान्त हो जाता है । अग्नि से दग्ध हुई भूमि में तो बोये हुए बीज अंकुरित हो जाते हैं किन्तु क्रोधाग्नि से दग्ध हुई हृदय भूमि में तो प्रेमांकुर कभी प्रगट नहीं हो सकते । इस प्रकार अनेक पहलु से विचारने से ज्ञात होता है कि क्रोध अत्यन्त अहितकर है, अतः यह सर्वथा वर्ज्य है ।

६२ दुर्दम मान मत्तगज जोध—यहां मान को मदोन्मत्त हाथी की उपमा दी गई है । ऐसे हाथी को बड़ी कठिनता से वश में किया जा सकता है । ऐसे मदोन्मत्त हाथी का संग्राम में सब आगे रखने की रीति होना सुना जाता है । वह अपने मद में उन्मत्त होने पर भी शहर के दृढ़ द्वार को भी तोड़ डालता है । अहंता और ममतारूपी मोह मदिरा से मत्त हुआ अहंकार भी ऐसा ही है । उसके भी क्रोध के समान जड़ता, मद, अभिमान आदि अनेक अनिष्ट पर्याय हैं।

उच्च संगति से आत्मा उच्च स्थिति को प्राप्त करती है, उत्तम गुण प्राप्त करती है, जबकि नीच सगति से प्राणि नीच स्थिति को प्राप्त करती है। जिस प्रकार स्वाति जल सर्प के मुख में पड़कर विषरूप हो जाता है, तप्त लोह पर पडने से विनाश हो जाता है, उसी प्रकार उत्तम आत्मा भी नीच की सगति से हीनता को प्राप्त होती है, अत नीच सगति का त्याग कर उच्च सगति प्राप्त करने का उपदेश किया गया है।

६६–मलिये सदा सत से जाई—दुनियां की खट-पट छोड़कर वैराग्य रस में रक्त सत-सुसाधु जनों की ही सगति से आत्मा को पारमार्थिक लाभ प्राप्त होता है। उन-की आन्तरिक वृत्ति अत्यन्त निर्मल निष्पाप हो जाती है। व अत्यन्त गुणानुरागी होते हैं, अत उनका दर्शन भी पाप-हर होता हैं तो फिर उनकी सेवाभक्ति और बहुमानादिक का तो कहना ही क्या ? सतसेवादिकसे तो कोटि भव के पाप टलजाते हैं और अपूर्व आत्मलाभ प्राप्त होता है। दुनिया-में ऐसी कोइ भी वस्तु नही है कि जो सतसेवा से लभ्य न हो। ऐहिक सुख तो क्या पर मोक्षसुख भी सतजनों की सेवादिक से सुलभ हो जाता है। अत सम्पूर्ण सुख के इच्छुक जनों को अवश्य सतसेवा करना उचित हैं।

६७–साधु सग गुण वृद्धि होय—हिंसा, असत्य, अदत्त, अब्रह्म और परिग्रह को छोड़कर आप्त वचनानुसार अहिंसादि उत्तम महाव्रतों का ग्रहणकर उनका यथाविधि निवाह कर आत्महित की साधना करें वे सब साधु की पक्ति में गिने जाते हैं। ऐसे साधुजनों के परिचय से गुण में वृद्धि होती है और अवगुण में कमी। विनय ( मृदुता–नम्रता ) जो सब गुणों का वशीकरण है उसका उपयोग साधु परिचय

में करना आवश्यक है। जैसे जैसे गन्ने के ऊपर का अधिक अधिक गुच्छा जाता है वैसे वैसे उसमें मिठास बढ़ती जाती है उसी प्रकार सद्गुणनिधि सत-सुसाधु की जैसे जैसे अधिक विनय किया जाता है वैसे वैसे आत्मा का अधिक लाभ होता जाता है। विनय से विद्या-विज्ञान प्राप्त होता है और घट में विवेक दीपक प्रगट होता है। इस से आत्मा का वस्तु स्वरूप का, जड़ चेतन का, हिताहित का और गुणदोष का यथार्थ ज्ञान तथा श्रद्धा होता है और निर्मल ज्ञान तथा श्रद्धा से स्वचारित्र की शुद्धि होती है। इस प्रकार रत्नत्रय की सहायता से आत्मा अक्षय सुख को प्राप्त कर सकती है। इसमें साधुसंगति पुष्ट आलम्बनरूप है अतः यह उपादेय है।

६८—नारी की संगते पत जाय—परनारी के परिचय से अपनी प्रतिष्ठा का लोप हो जाता है। जिसको स्वस्त्री से वा स्वपति से संतोष नहीं होता उसीको परस्त्री या परपुरुष से परिचय करने की इच्छा होती है अपितु यदि उससे संतोष न हो तो फिर किसी दूसरे से परिचय करने की इच्छा होती है इस प्रकार पथ भ्रम पशु के समान जहां तहां विवेक रहित इधर उधर भटकते देखकर उसकी नीच [illegible] ऐसा लोगों को लग जाता है और जिससे परिणाम [illegible] अपनी प्रतिष्ठा से हाथ धो बैठते हैं। त्याग करने [illegible] इस प्रकार आते

परिचय से विषयवासना जागृत होती है और परिणाम में व्रतभंग, लोकापवाद और नीच गति सब विपाक भोगने पड़ते हैं।

६९–चपला जिम चन्चल नर आय–खिरत पान जर लागे वाय, छिल्लर अनलि जल जिम छीजे, इण विध जाणी ममता कइा कीजे ॥ चपला जिम चचल धन धाम–चपला अर्थात् बिजली जो क्षण भर में अदृश्य हो जाती है, क्योंकि उसका स्वभाव चपल है। इसी प्रकार मनुष्य आयुष्य और लक्ष्मी भी चपल है अर्थात् आयुष्य और लक्ष्मी को नष्ट होते देर नहीं लगती। जिस प्रकार हवा के झोके से वृक्ष के पत्ते गिर जाते हैं और अञ्जुलीस्थित अल्प जल शीघ्र टपक जाता

वत्सल श्री जिनराज भगवान द्वारा भव्यजनों के ऐकान्त हित के लिये भाषित पूर्वोक्त साधनरूप धर्म का स्वरूप यथार्थ गुरुगम्य जानकर निर्धार कर उसको यथाशक्ति ग्रहण करने के लिये प्रमाद रहित होकर प्रवृत्ति करना ही उचित है।

७२—तन, धन, यौवन सकल असार—शरीर, लक्ष्मी और यौवन ये सब असार अर्थात् क्षणिक और भययुक्त हैं, शरीर अशुचि से भरा हुआ, क्षण में विनाश होनेवाला, और रोगाकुल अर्थात् रोग से भरा हुआ है। लक्ष्मी का दूसरा नाम चपला है, यह जात से ही चपल स्वभावी है। वह स्थिर रहेगी ऐसा भरोसा करना ही वृथा है। तथा इसके संयोग से मोहादिक कई उन्मादों का उत्पन्न होने की संभावना है अपितु चोर प्रमुख का भी भय बना ही रहता है। यौवन के पश्चात् जरावस्था अत्यन्त वेग से चली आती है, तथा यौवनवय में विषयलालसादिक कई विकार पैदा होते हैं अतः इसमें विशेष सावधान रहने के लिये ज्ञानी पुरुष उपदेश करते हैं। यौवनवय को निष्कलंकरूप से व्यय करते हैं और उसका स्वपरहित के लिये ही उपयोग करते हैं वे महाभाग्यवान हैं। यही दशा लक्ष्मी और शरीर की भी समझनी चाहिये। जब तक पूर्वकृत पुण्य का प्रबल उदय होता है तब तक ही लक्ष्मी स्थिर रहती है। उस समय में यदि उसका सदुपयोग हो सके तब ही स्वपर हितरूप हो सकती है अन्यथा उसकी क्या गति होगी उसका दिग्दर्शन कराना अशक्य है परन्तु इतना तो प्रत्यक्ष है कि कृपणता दोषवाले को तो वह किसी भी प्रकार हितकर नहीं हो सकती, परन्तु केवल क्लेशरूप है। क्योंकि वह, दीन अनाथ होने पर भी सदैव उसकी रक्षा निमित्त ही उसका संचय करता है, तिसपर भी उसके पूर्व पुण्य के क्षय होते ही वह लक्ष्मी हुई न हुई हो

संसार में श्री ऋषभादिक प्रभु का ही नाम अचल है, क्योंकि वे पूर्ण पदवी पाये हुए परमात्मा हैं। पूर्णताहीन दूसरे देव, दानव और मानवादिक का नाम अचल नहीं है, क्योंकि वे जिस जिस स्थान पर पैदा हुए वहां उनके नाम पृथक् पृथक् थे। व एक वक्त अच्छे तो दूसरी वक्त बूरे, स्वस्व शुभाशुभ कर्मानुसार थे और इसीलिये उनके नाम अचल नहीं कहला शकते। जबकि जिन्होंने पूर्व तीसरे भव में अति निर्मल अध्यवसायद्वारा तीर्थंकर नामकर्म बांधा है, जिससे उनका अनुक्रम से इस मनुष्य लोक में, आर्य देश में, उत्तम कुल में अवतार होता है, वहां उनका उत्तम गुण निष्पन्न सार्थक नाम रखा जाता है और उनका निश्चयरूप से उसी भव में मोक्ष जाना निर्मित होता है इससे पुनर्भव हो ही नहीं सकता। इन इन कारणों से प्रभु का ही नाम अचल कहलाता है। इतना ही नहीं अपितु प्रभु का गुणनिष्पन्न सत्स्वरूप नाम निर्मल श्रद्धा से स्मरण करनेवाला भी अनुक्रम से कर्म कलंक को दूर कर अपुनर्भवी बन सिद्ध बुद्ध और मुक्त होता है। अतः प्रभू के पवित्र नाम का एकनिष्ठा से स्मरण करनेवाले का नाम भी इसी प्रकार अचल हो सकता है क्योंकि फिर उसको जन्म लेने की आवश्यकता नहीं रहती।

७१—धर्म एक त्रिभुवन में सार—जिस सत् साधन द्वारा आत्मा अविचल सुख को प्राप्त करती है अर्थात् जन्म मरण आधि, व्याधि तथा सयोगवियोग जन्य अनन्त दुःखोदधि पारकर अनन्त अक्षय अव्याबाध अपुनर्भव ऐसा अचल मोक्षसुख प्राप्त कर वे साधन, दान, शील तप भावना, देशविरति या सर्वविरतिरूप धर्म ही जगत्त्रय में सारभूत है। यदि जीव को जन्म मरण के दुःख से त्रास उत्पन्न होता हो और निरुपाधिक सुख की ही चाहना हो तो जगत्

वत्सल श्री जिनराज भगवान द्वारा भव्यजनों के ऐकान्त हित के लिये भाषित पूर्वोक्त साधनरूप धर्म का स्वरूप यथार्थ गुरुगम्य जानकर निर्धार कर उसको यथाशक्ति ग्रहण करने के लिये प्रमाद रहित होकर प्रवृत्ति करना ही उचित है।

७२—तन, धन, यौवन सकल असार—शरीर, लक्ष्मी और यौवन ये सब असार अर्थात् क्षणिक और भययुक्त है, शरीर अशुचि से भरा हुआ, क्षण में विनाश होनेवाला, और रोगायुक्त अर्थात् रोग से भरा हुआ है। लक्ष्मी का दूसरा नाम चपला है, यह जात से ही चपल स्वभावी है। वह स्थिर रहेगी ऐसा भरोसा करना ही वृथा है। तथा इसके संयोग से मोहादिक कई उन्मादों का उत्पन्न होने की संभावना है अपितु चोर प्रमुख का भी भय घना ही रहता है। यौवन के पश्चात् जरावस्था अत्यन्त वेग से चली आती है, तथा यौवनवय मे विषयलालसादिक कई विकार पैदा होते हैं अतः इसमें विशेष सावधान रहने के लिये ज्ञानी पुरुष उपदेश करते हैं। यौवनवय को निष्कलंकरूप से व्यय करते हैं और उसका स्वपरहित के लिये ही उपयोग करते हैं वे महाभाग्यवान हैं। यही दशा लक्ष्मी और शरीर की भी समझनी चाहिये। जब तक पूर्वकृत पुण्य का प्रबल उदय होता है तब तक ही लक्ष्मी स्थिर रहती है। उस समय में यदि उसका सदुपयोग हो सके तब ही स्वपर हितरूप हो सकती है, अन्यथा उसकी क्या गति होगी उसका दिग्दर्शन कराना अशक्य है परन्तु इतना तो प्रत्यक्ष है कि कृपणता दोषवाले का तो यह किसी भी प्रकार हितकर नहीं हो सकती, परन्तु केवल क्लेशरूप है। क्योंकि वह दीन अनाथ होने पर भी सदैव उसकी रक्षा निमित्त हो उसका संचय करता है, तिसपर भी उसके पूर्व पुण्य के क्षय होते ही वह लक्ष्मी हुई न हुई हो

जाती है और तब वह बचारा और भी अधिक शोकसागर में डूब जाता है। शरीर का स्वभाव ही विनाश का है। ऐसी विनाशकारी वस्तु पर मोह रख आत्मसाधन का स्वर्ण अवसर खोदेना और अन्त समय में उसके लिये रोना चिल्लाना व्यर्थ ही है, युक्त बात तो यह है कि मिट्टीरूप शरीर में से आत्म साधनरूप सुवर्ण खोज लेना ही सच्चा किमिया पन है। अर्थात् उक्त सब वस्तुओं की असारता शास्त्रयुक्ति से और अनुभवपूर्वक निर्धारकर उनका मिथ्या अभ्यास छोड़कर स्वपरहित निमित्त उसका उपयोग करनेवाले ही धन्यवाद के पात्र हैं। यद्यपि ऐसे स्त्री पुरुषरत्न विरले ही होते हैं परन्तु विना ऐसी निर्मल परिणति के कल्याण होना भी कठिन है।

७३—नरकद्वार नारी नित जानो, तेथी राग हिये नहीं आनो—जिस स्त्री जाति के स्वाभाविक दुर्गुण शास्त्र वर्णित प्रथम प्रसंग में बताये गये हैं उस स्त्री को नरक का द्वार सम-नरक में जाने का साधनरूप समझकर उस में राग, मोह, आसक्ति न हो इसके लिये सदा सावधान रहना चाहिये। यह इस लिये कि यदि तुम एक क्षण भर भी गफलत कर उगा गये तो परिणाम में तुम्हें नरक के अनंत दुःख दावानल में जलना पड़ता। स्त्री जाति में भी अपवाद रूप से कइक स्त्री रत्न प्रथम हो चुके हैं, अब हैं और भविष्य में भी होंगी।

७४—अन्तर लक्ष रहित ते अध, जानत नहीं मोक्ष अरु बंध—किन किन कारणों से आत्मा कर्मबन्धक होती है और किन किन कारणों से आत्मा कर्ममुक्त होती है इस को यथार्थ रूप से जानने योग्य अन्तर लक्ष्य जिसमें नहीं वह ही सच्चा अंध है। ऐसे अन्तर लक्ष्य रहित अंध जन क्रिया

करते हुए भी बन्धन में फँस जाते हैं और संसारचक्र में भटकते रहते हैं, जब कि अन्तर लक्ष्य सहित सत् क्रिया करनेवाले शीघ्र ही संसार का अन्त कर मोक्षपद को प्राप्त कर सकते हैं। जिस प्रकार अंध पुरुष आँख के अभाव से गमन क्रिया करता हुआ भी इधरउधर चक्र लगाता रहता है परन्तु इच्छित स्थान पर नहीं पहुँच सकता इसी प्रकार अन्तरलक्ष्य रहित उपयोगशून्य धर्मकरणी करनेवाले के लिये भी समझना चाहिये। जिस को स्वपर का, जड़ चैतन्य का गुण दोष का यथार्थ भान हो गया है वह अन्तर लक्ष्य से आत्महित साधने का उत्सुक शीघ्र ही शीघ्र सुख प्राप्त कर सकता है। अतः प्रत्येक मोक्षार्थी पुरुष को अन्तर लक्ष्य जगाना आवश्यक है।

७५–जो नहिं सुनत सिध्धान्त वखान, बधिर पुरुष जग में सो जान—जो सर्वज्ञ–वीतरागप्रणीत सिद्धांत वचनों को श्रवण नहीं करता अथवा सुना अनसुना कर देता है अर्थात् आप्त वचन की उपेक्षा करता है अथवा कदाच दैववशात् उनके सुनने का अवसर प्राप्त हो गया तो उन तथा उनके रहस्यार्थ को हृदयगत नहीं करता इस प्रकार जो सुने हुए को भी अनसुना कर देता है उसीको ज्ञानी पुरुष बधिर कहते हैं, क्या कि आप्त वचनामृत आस्वाद लेने का अमूल्य अवसर मिलने पर भी तथा श्रवणेंद्रिय के उपस्थित होने पर भी वह भद्रभागी जन प्रमादवश उसका अपूर्व लाभ लेना भूल जाता है। जो बेचारे जन्म से ही बधिर होने से जिनवाणी नहीं सुन सकते उन दैवहत प्राणी का कोई अपराध नहीं है क्यों कि उनके हृदय में तो शास्त्रश्रवण करने की क्वचित् इच्छा हो सकती है, किन्तु जो सब सामग्री के उपस्थित होने पर भी उसका सदुपयोग कर आगमवाणी

का अपूर्व लाभ नहीं ले सकते व मातबधिर जन ही सच मुच अपराधी है, क्योंकि उनको तो अपना समस्त जन्म व्यर्थ खोदने से भवान्तर में भी ऐसा लाभ मिलना असम्भव हो जाता है।

७६ अवसर उचित बोलि नहीं जाने, ताको ज्ञानी मूक बखाने—जिस अवसर पर जो बोलना उचित है, हितकर है, स्वपर का लाभदायी है, अनुचित, अहितकर या स्वपर का हानिकारक नहीं है ऐसा समय अनुकूल वचन जो नहीं बोलना जानता, बोल नहीं सकता अथवा बोलने की उपेक्षा करता है उसको ज्ञानी पुरुष मूक ( गूंगा ) कहते हैं। उचित अवसर पर वहाँ एक भी वचन अमूल्य सिद्ध हो सकता है अर्थात् लाखों वचन की समता करता है जबकि "अवसर चूकया मेवला" की तरह सुअवसर जाने बाद कहें चाहे जितने और चाहे जैसे अच्छे वचन भी क्यों न हो पर वु सब निष्फल होते हैं। जिसके मूल से ही जीभ न हो अथवा जो जन्म से या किसी रोगादिकसे गूंगा हो गया हो और उससे बोल नहीं सकता हो उसका कोई अपराध नहीं है क्योंकि वह दैवहत हैं फिर भी उसके मनमें किसी अनुकूल प्रसंग पर अवसर उचित वचन बोलने की इच्छा तो होती है परन्तु वह बेचारा बोल नहीं सकता है। और जो जीभ के मोजूद होते हुए भी अवसर उचित नहिं बोल सकता परन्तु बिना सोचे-समझे अनुचित प्रतिकुल भाषण कर रंग में भंग करता है वह ही सचमुच अपराधी है। प्रिय, पथ्य और सत्य वचन स्वपर का हित कर सकता है, जबकि इसके विपरीत वचन उलटा नुकसान करता है। कटुक वचन बोलनेवाला प्राणी अन्य लोगों में

अपमानपात्र होता है, अत स्वपर दोनों का हितहो ऐसा मिष्ट एवं सत्य वचन ही बोलना आवश्यक है।

७७—सकल जगत जननी है दया, करत सभी प्राणी की मया—दया, रहम, जयणा और अहिंसा ऐकार्थरूप हैं। दया जगत्वत्सला जननी (माता) है। दुनिया म जो देव, मानव या पशु पर्यंत सुखी प्रतीत होते है यह दया काही प्रताप है। दया की महिमा अचिन्त्य अपार है। दया ही इन्द्र क, चक्रवर्ती क या ऐसे उत्तम ऐहिक सुख प्रदान करती है, और अन्त में दया ही आत्मा का शाश्वत सुख की भोक्ता बनाती है। देह लक्ष्मी प्रमुख जड़ वस्तुओं का मोह छोड़कर परमदयालु श्री वीर परमात्मा के पवित्र वचनानुसार निःस्वार्थ मन से अहिंसा धर्म का आचरण करने के लिये जो जो सद्उद्यम किये जाते हैं वे सब महाकल्याणकारी होते हैं। जगत के जीव जो जो सुखशान्ति का अनुभव करते हैं वह पूर्व जन्म मे किये अहिंसा धर्म का ही फल है। उसी प्रकार वर्तमान काल में भी जो अहिंसा धर्म का साक्षात् पालन करते हैं और भविष्य काल में जो उसका पालन करेंगे वे सब अहिंसा धर्म के कारण ससार में भी प्रकट सुख का अनुभव करेंगे व बाद में अनुक्रम से अक्षयसुख के भोक्ता बनेंगे। इस प्रकार सर्व प्रकार के सुखों को प्रकट करनेवाली, उसका पालनपोषण करनेवाली, और ऐकान्त अमृतवृष्टि करनेवाली जगद्वा जननी अहिंसा ही है। ऐसा समझकर सुखार्थी सब प्राणियों को उसीकी आराधना करने को अहर्निश उद्यत रहना चाहिये। उसकी कभी भी कुपुत्रवत् विराधना नहीं करना चाहिये। जो उक्त मार्ग का उल्लंघन नहीं करते वे अवश्य सुखी होंगे।

७८—पालन करत पिता ते कहिये, ते तो धर्म चित्त

मर्दहिये—जो हमारा पालनपोषण करता है वह पिता कहलाता है, यह तो केवल यह, भवाश्रो ही प्राय होता है, परन्तु जो हमारी भय भव म रक्षा करे हमारा समीहित साधे, हमको आनन्द म रक्खे, लेश मात्र भी दुःख का स्पर्श न होने दे और परिणाम में हमको दुर्गति के दाव में से बचाकर सद्गति म लाव और अनुक्रम से अक्षय सुख समाधि के भागी बनावे वह धर्म पिता का ही परम उपकार है। यह असीम उपकार कदापि भुलाया नहीं जासका। नीति अनीति का भेद बताकर अनीति-अन्याय के मार्ग से बचाकर हमको नीति-न्याय के मार्ग में लगाकर सत्य, अस्तेय, शील और सन्तोषादिक के उत्तम तत्त्व को समझा कर सर्व पापों से विमुक्त कर निर्मल चारित्रयुक्त बनाते हैं और उसी म हमारे उपयोग को ओतप्रोत मिला कर हमको परमानन्द म निमग्न कर देते हैं वे पूज्य धर्म पिता ही हमेशा शरण्य ( आश्रय करने योग्य ) हैं। संसार में कहलानेवाले पिता मातादिक सम्बन्धी स्वार्थी होते हैं। वे स्वार्थ सिद्ध होजाने पर या स्वार्थ म अन्तराय पड़जाने पर छोड़ देते हैं जब कि सच्चा धर्म और सच्चे धर्मीजनों का सम्बन्ध केवल निःस्वार्थ और एकान्त सुखदायी है। इस प्रकार चित्त म दृढ़ श्रद्धा रख कत्रिम सम्बन्ध से नहीं लुभा कर धर्म के स्थाई सम्बन्ध के लिये ही उद्योग करना उचित है।

### ७९ से १०१ तक के २३
प्रश्नों का उत्तर निम्न लिखित है—

मोह समान रिपु नहीं कोई, देखो सहु अन्तरगत जोई।
सुख मित्त सकल संसार, दुःख म मित्त नाम आधार ॥२५॥

हरत पापथी पंडित सोई, हिंसा करत मूढ सो होई ।
सुखिया सतोपी जगमाहीं, जाकु त्रिविध कामना नाहीं ॥२६॥

जाकु तृष्णा अगम अपार, ते म्होटा दुःखिया तनु धार ।
भये पुरुष जो विषयातीत, ते जगमाहे परम अभीत ॥ २७ ॥

मरण समान भय नहीं कोई, पंथ समान जरा नवि होई ।
प्रबल वेदना क्षुधा वखाणो, वक्र तुरंग इन्द्रि मन जाणो॥२८॥

कल्पवृक्ष संजम सुखकार, अनुभव चिंतामणि विचार ।
कामगवी वर विद्या जाण, चित्रावेली भक्ति चित्त आण ॥२९॥

संजम साध्या सवि दुःख जावे, दुःख सहु गया मोक्षपद पावे ।
श्रवण शोभा सुणीये जिनवाणी, निर्मल जिम गंगाजल पाणी॥३०॥

नयन शोभा जिनबिंब निहारो, जिनपडिमा जिन सम करी धारो।
सत्य वचन मुख शोभा सारी, तज तंबोल संत ते वारी ॥३१॥

करकी शोभा दान वखाणो, उत्तम भेद पंच तस जाणों ।
भुजाबले तरिये ससार, इण विध भुज शोभा चित्त धार ॥३२॥

निर्मल नव पद ध्यान धरीजे, हृदय शोभा इण विध नित कीजे।
प्रभुगुण मुक्तमाल सुखकारी, करो कंठ शोभा ते भारी ॥३३॥

७९–मोह समान रिपु नहीं कोई, देखे सहु अन्तरगत कोई—मोह समान कोई भी कट्टर (दुसरा) शत्रु दुनिया में नहीं यह बात आत्मा मे ही उंडा विचार करने से प्रकट हो सकता है। राग, द्वेष, कषाय, विषयलालसा, अहंता और ममतादिक सब मोह का ही परिवार है। यह जीव को भिन्न

भिन्न प्रकार से घेर कर उसको अनेक प्रकार से विडम्बन करते हैं। "मैं और मेरा" इस मंत्र ने मोह सब जगत को अंधा बना देता है और इसी मंत्र को सांसारिक जीव सुख बुद्धि से गिनते हैं, परन्तु इस से परिणाम में कितना अधिक दुःख होता है यह तो कोई विरले ही समझ सकते हैं यदि अनंत बार जन्ममरण के फेरा फिरनेका यदि कोई मैं मुख्य कारण हो तो वह राग, द्वेष और मोह ही है। इनका अंत (क्षय) हो जाने पर जन्ममरण सम्बन्धी सब दुःखों का सहज ही में अंत हो जाता है। यह बात शास्त्र से, गुरुगम से या जातिअनुभव से भलीभांति समझी जा सकती है। हमारी आत्मा जो प्रमादवश मोहादिक शत्रुओं के पाश में बंध गयी है उसको मुक्त करने की पूरी आवश्यकता है और यह उपेक्षा करने योग्य नहीं है। यदि हम को अपने शुद्ध स्वरूप का अर्थात् हमारी आत्मशक्ति का यथार्थ भान (ज्ञान) और यथार्थ श्रद्धान (प्रतीति) हो जाय तो हमको पूरा विश्वास हो जाता है कि हम हमारे कट्टर शत्रु के पाश में हमारी ही भूल से फंसे हुए हैं और अगर हम जाग्रत होकर हमारी भूल को सुधार कर उस शत्रु का सामना करें तो उसकी हिम्मत नहीं कि वह हमको अधिक काल तक कष्ट पहुँचा सके। अर्थात् हमको आत्मजागृति की बड़ी आवश्यकता है। हमको हमारा जीवन बहुत उच्च प्रकार सुधार लेने की जरूरत है और ऐसा होने पर मोहादिक शत्रु अपने आप हम से डर कर भग जावेंगे।

८० सुख में मित्र सकल संसार, दुःख में मित्र नाम अधारा—पूर्व पुण्य के योग से जब सकल सुखसामग्री प्राप्त हो जाती है तब तो बहुत से मित्र होने को उत्सुक रहते

हैं किन्तु जब किसी अन्तराय योग से सुखसामग्री का वियोग होजाता है तब आपत्तिकाल में आकर खडे रहनेवाले, उसमें सहायता देनेवाले या उस आपदा से मुक्त करने को अपने भरसक प्रयत्न करनेवाले जो मित्र निकले वे ही सच्चे मित्र हैं। प्रश्नोत्तर रत्नमालिका में दिये गये इस प्रश्न के उत्तर पर मनन करना अत्यन्त आवश्यक है और वह यह है कि 'जीव को भविष्य में भयङ्कर दुःख मिले ऐसे पाप से हमको अलग करे, सदुपदेश द्वारा पाप से होनेवाले दुःखों का विचार करा के हमको पापाचरण से अलग रक्खे और सन्मार्गगामी बनावे तथा सन्मार्ग में स्थित करे उसे ही अपना सच्चा मित्र समझना चाहिये।' जब दूसरे मित्र तो केवल इस भव में ही सहायभूत होते हैं तब उपरोक्त सन्मित्र परलोक मे भी सहायभूत होते हे, अत मोक्षार्थी जीव यदि मित्र करें तो ऐसे ही मित्र बनाने का लक्ष्य रक्खे। यतः किं मित्र यन्निवर्त्तयति पापात।

८१ डरत पापथी पडित सोई—जो पाप आचरण से डरता रहे और शुभाचरण में कदम उठावे वह ही पंडित है। प्रश्नोत्तरमालिका में इस प्रश्न का ऐसा खुलासा है कि "क पडितो? विवेकी अर्थात् पंडित कौन? जिसके हृदय में विवेक प्रकट हुआ हो और उस विवेक के बल से जिसको जीव, अजीव, ( जड़, चैतन्य ), पाप, आश्रव, संवर, बंध मोक्ष और निर्जरारूप नव तत्त्व का यथार्थ निश्चय हो गया है, यथार्थ तत्त्वनिर्णय होने की जिस के हृदय में निश्चल तत्त्वश्रद्धा हुई है और जिस से आगामी काल में आत्मा को अनर्थ हो ऐसी पापवृत्ति से जो अत्यन्त डरता रहता है, तथा आत्मा को भविष्य में एकान्त हितकारी मार्ग में

आनन्द से प्रवृत्त करता है और अन्य योग्य जनों का वैसाही सदुपदेश करता है वह ही सच्चा पण्डित है ।

८२ हिंसा करत मूढ सो होई—जगत मात्र को ऐकान्त सुख देनेवाली आप्त उपदिष्ट दया की विरोधिनी हिंसकवृत्ति को धारण करते हैं अर्थात् परम कृपालु परमात्मा द्वारा जगज्जंतुओं के ऐकान्त हित के लिये उपदेशित हितपूर्ण दया का मार्ग छोड कर जो स्वमति से विपरीत वृत्ति धारण करता है वह चाहे जितना विद्वान् हो परन्तु तत्त्वदृष्टि सन तो उसका महामूर्ख की कोटि में ही गिनते हैं, क्योंकि वह शुष्क ज्ञानी माहंधशास् इतना गहराभी विचार नहीं कर सकता कि " सब का जीवन प्यारा है कोइ भी मृत्यु की इच्छा नहीं करता । जैसा हमको दुःख होता है वैसा ही सब को होता है । " तो फिर जो हम को प्रतिकूल प्रतीत हो ऐसे दुःख का प्रयोग दूसरे प्राणी पर क्यों करना ? इतनी सी बात भी यदि कोइ क्षणभर के लिये साम्य भाव रख कर विचार करे तो वह निर्दय काम से पिछा हट सकता है और जैसे जैसे इस बात का अधिक दयार्द्र लक्ष से विचारा जाय वैसे वैसे निर्दय काम करने में कम्प वगैरे छूटने लगते हैं और अन्त में निर्दय काम हो ही नहीं सकता । जो मूढ मानव राक्षसों के समान रसना की लोलुपता से मांसभक्षण और आखेट ( मृगया जीववध ) करते हैं वे कठोर हृदय नरपशु अपने समीप मरण की शरण आये जानवरों की दुःखभरी आर्त्त क्या देख नहीं सक्ते ? क्या वे दीन अनाथ जानवर अपने बालबच्चों को रोते विलविलाते छोड़कर उन नरदैत्यों के लिये अपनी खुशी से मृत्यु की शरण लेना चाहते हैं ? जिस प्रकार इनको उनकी इच्छा विरुद्ध निर्दयता

से घेर कर मार दिया जाता है, उस प्रकार यदि इन नर दैत्यों को, इनके बालबच्चों को, या इनके अन्य प्रिय सम्बधियों का मार दिया जाय तो उनको कितना बड़ा दुख होगा। उतना ही दुख या उससे भी अधिक दुख उक्त पशुओं को निर्दयतापूर्वक मारने में होता है। इसकी दयाजनक अपील किसके पास आकर करें? यह भारतभूमि दया के प्रताप से पहिले जितनी दयार्द्र और पवित्र थी उतनी ही अब नीच ससर्ग से निर्दय और अपवित्र हो गई। केवल निर्दयता (निरपराधी प्राणियों पर घनता क्रूर शासन-घातकीपन) ही यहा नियामक है। उसीको दूर करने के लिये भरसक पुरुषार्थ किया जाय तो पुन यह आर्यभूमि जैसी की तैसी बन सकती है। ऐसा समझ कर अपनी मातृभूमि के उद्धार निमित्त प्रत्येक भारतवर्षी जन को हिंसा प्रतिबध निमित्त दृढ़ प्रतिज्ञा करनी चाहिये।

८३—सुखिया सतोषी जगमाही, जाको त्रिविध कामना नाहीं—जिसको किसी प्रकार की विषयवाछा नहीं ऐसे सुसाधु सतोषी सतजनों को ही ससार मे सच्चे सुखी समझना चाहिये। विषयवाछा ही दुखरूप है। जिसप्रकार क्षुधा, तृषा आदि दुखरूप है और उसे शान्त करने का अन्नपानादिक का उपचार किया जाता है। वह उपचार यदि लक्ष्यपूर्वक किया जाय तो वह दुख उपशात हो जाता है, परतु यदि उसमे अतिमात्रादिक अविधिदोष हो जावे तो व्याधि प्रमुख से उल्टी नई उपाधि खड़ी हो जाती है और उसको दूर करने के लिये अनेक प्रकार के उपचार करने पड़ते हैं, इसी प्रकार भिन्न भिन्न प्रकार की विषयवाछा

भी दुःखरूप हो है और उस दुःख को मिटाने के लिये उसका योग्य प्रतिकार शास्त्रोक्ति से सावधानतया करनेकी आवश्यकता है और यदि उसम अतिचार हो जाय तो उस दुःख का मिटने के स्थान में अधिक बढ़ना ही संभव होता है। मन, वचन और काया के निखिल विकारों का वश में करने के लिये शास्त्रकारने समिति गुप्तिरूप मुनि धर्म और स्वदारासंतोषादिरूप गृहस्थधर्म बताया है। उसको सद्गुरु समीप भलिभांति ज्ञान प्राप्त कर उसके अनुसार आचरण करनेवाले आत्मार्थी जन अवश्य अनुक्रम से त्रिविध कामना से मुक्त हो सकते हैं और यह ही सुख-संतोष की पराकाष्ठा होने से शाश्वत सुख के अर्थीजनों को ग्रहण योग्य हैं। कहा भी है कि 'न तोषात् परमं सुखं' अर्थात् संतोष जैसा श्रेष्ठ सुख नहीं और 'न तृष्णायाः परो व्याधि' विषयतृष्णा समान कोई व्याधि नहीं। इसीसे शास्त्रकारने कहा है कि "विषयइंद्रियों का स्वतंत्र छोड़ना आपदा का मार्ग है और उनको वश में रखना सुख-संपदा का मार्ग है अच्छा लगे उसे ग्रहण करो।'

८४—जाको तृष्णा अगम अपार, ते म्होटा दुःखिया-वनुधार—जिनकी तृष्णा का पार नहीं अर्थात् जिनकी तृष्णा अनन्त अपार है उनके दुःख का भी पार नहीं है याने उनका दुःख भी अनन्त अपार होता है। ज्ञानी पुरुषों ने लोभ को अग्नि की और तृष्णाको उसकी ज्वाला की उपमा दी है अर्थात् जैसे जैसे इंधनादिक योग से अग्नि प्रबल होती जाती है वैसे वैसे उसकी ज्वाला भी प्रसर परितापकारी होती जाती है। इस प्रकार लोभी पुरुष को जैसे जैसे लाभ मिलता जाता है वैसे वैसे लोभांधता बढ़ कर उसकी तृष्णा को अम-

यादित बना देती है और वह लोभाविष्ट को केवल दुःखी दुःखी ही बनाकर छोड़ती है। ऐसे अनन्त अपार दुःख दावानल के सतत परिताप से बचने के लिये जिसकी प्रबल इच्छा हो उसे लोभांधताको छोड़कर, तृष्णा को सकुचित (मर्यादित) कर संतोष वृत्ति धारणकरना ही उचित है।

८५—भये पुरुष जो विषयातीत, ते जगमाहि परम अभीत—जिन्होंने संतोषवृत्ति धारण कर अभ्यास द्वारा अनुक्रम से विषयवासना को निर्मूल बनादी है उनको संसार में कोई भय नहीं रहता। जिन्होंने रागद्वेषादिक विकार मात्र का विनाशकर दिया है उनको विषयवासना हो ही नहीं सकती, अत यह जीव मुक्त है, इससे उसको पुनर्जन्म लेना नहीं पड़ता। अन्त मे इस नश्वर देह को यहीं छोड़कर देहातीत हो अक्षय, अनन्त और अविचल मोक्षसुख को प्राप्त करता है अर्थात् जन्म, जरा और मरण सम्बन्धी सर्व भय से सर्वथा मुक्त हो जाता है। जबतक जीव में राग द्वेषादिक विकारों के वश मे होने से विषयवासना जागृत रहती है तबतक जन्म, जरा, मरण सम्बंधि भय उसके सिर पर मंडराते रहते हैं जबकि विषयातीत को किसी भी प्रकार का भय नहि रहता, ऐसा समझकर प्राज्ञ जनों को मन और इन्द्रियों को ज्ञानी पुरुषों के वचनानुसार दमकर, शुद्ध संयम का पालन कर विषयातीत निर्भय पद को प्राप्त करने के लिये विषयवासना से दूर रहने को प्रतिदिन उद्यम करना चाहिये।

८६—मरण समान भय नहीं कोई—जगत के जीवों के मन मे जो बड़े से बड़ा भय बना रहता है वह मृत्यु का है और वह वास्तविक भी है क्योंकि उसके साथ दूसरे भी जन्म, जरा, संयोग, वियोग, आधि, व्याधि और उपाधि के

भय साथ लगे रहते हैं । यदि मरण के महाभय से सर्वथा मुक्त हो सकें तो अन्य साथ लगे भय तो अपने आप पता समान हो जाते हैं । इस मरण के महाभय से मुक्त होने के लिये ही सबसे परमात्मा ने सम्यग् दर्शन, ज्ञान, चारित्र का उत्तम मार्ग बताया है कि जिन रत्नत्रय का यथाविध आराधन करनेवाले प्राणी अवश्य जन्ममरण सम्बन्धी सब भय से मुक्त हो सकते हैं । अतः निर्भय सुख की इच्छा करनेवाले प्राणी के लिये यह ही कर्तव्य है ।

८७–पंथ समान जरा नवि कोई—जिस प्रकार जरा अवस्था से शरीर जरजरित हो जाता है, इस से उसमें यौवन वय के समान सामर्थ्य एवं उल्लास नहीं रहता, इसी प्रकार बड़ी यात्रा कर लेने से मनुष्य इतना अधिक थक जाता है कि उससे कोई भी अगम्य का काम उत्साहपूर्वक नहीं हो सकता और जो परवशरूप से किया भी जाता है उस में भी उनको कठिनता मालूम होती है । अतः अनुभवी पुरुष कहते हैं कि चाहे जितनी लम्बी यात्रा पग चलकर करना हो लेकिन " चार चार कोस चलने पर लाखों मील आवागमन कर सकते हैं " इस वचन के अनुसार शरीर से हो सके उतना ही काम करना कि जिससे भविष्य में अधिक न सहना पड़े तथा हमारी व्यवहारिक एवं धार्मिक करणी में भी बाधा न पड़े ।

८८–प्रबल वेदना क्षुधा बखानो—अन्य सब वेदनाओं में क्षुधा वेदना अधिक प्रबल है । अन्य वेदनाओं से मन में वैराग्य उत्पन्न होता है, प्रभु का नाम-याद आता है या परमार्थ का साधन करने की मन में प्रेरणा होती है, तब क्षुधा के प्रबल उदय समय ये सब उपस्थित होने पर भी प्राय भग जाती हैं । इस क्षुधा परिसह को सहन करनेवाला कोई

वृक्षों में कल्पवृक्ष उत्तम वृक्षतर गिना जाता है और उसकी छाया, मूल, पत्र पुष्प और फल सब उत्तम हैं, उसीप्रकार "संयम सुख भंडार" मयत्न देदित संयम सर्व सुख का निधान है। वीतराग प्रभु के निष्पक्षपाती वचनों पर अचल आस्था रखना संयम का मूल है, यम नियम आदि उसके पत्र हैं, सहज समाधिरूप उसकी शीतल छाया है, उत्तम देव मनुष्य गति उसके सुगंधित पुष्प हैं और मोक्षरूप उसका सर्वोत्तम फल है। ऐसे एकान्त सुखदायी संयम की चाह किसे नहीं होती? परन्तु अनादि काल से आत्मक्षेत्र में अंकुरित मिथ्यात्व, अज्ञान और अविरतिरूप (weeds demerits) दुर्गुणरूप निरर्थक हानिकारक पौधों को उखाड़ कर, सर्व प्रथम हृदयभूमि को शुद्ध करने के लिये अक्षुद्रतादिक योग्यता संपादन कर अनुक्रम से सर्वज्ञदर्शित संयम के या अध्यात्म के अवंध्य बीजरूप शुद्ध श्रद्धान रोप कर, उसमें निर्मल ज्ञानरूप अमृत का सिंचन किया जाता है, तो उसमें से परम सुखदायक यम नियमादिक संयम योग का प्रादुर्भाव होता है और उससे स्वर्ग के तथा मोक्ष के उत्तमोत्तम सुख प्राप्त हो सकते हैं। ऐसा समझ कर आत्मार्थी जनों को उक्त दिशा में विशेष उद्यम करना उचित है।

९१—अनुभव चिंतामणि विचार—अनुभवज्ञान चिंतामणिरत्न के समान अमूल्य है उससे चिंतित सुख साधा जा सकता है। उसका ग्रन्थकारने ऐसा लक्षण बताया है कि "वस्तु विचारत ध्यावत, मन पावे विश्राम रस स्वादत सुख उपजे, अनुभव याको नाम।" अर्थात् अमुक ध्येय वस्तु का विचार से या ध्यान करते मन को शीतलता प्राप्त हो और उस वस्तु के रस का आस्वादन करनेरूप सहज स्वाभाविक सुख जिसमें प्राप्त हो उसका नाम अनुभव है।

९५-श्रवण शोभा सुनिये जिनवाणी, निर्मल जैम
गंगाजल पाणी—जिस प्रकार गंगाजल निर्मल-मेल रहित
है, उसी प्रकार जिनेश्वर प्रभु की वाणी राग, द्वेष और मोह-
रूप मल से सर्वथा मुक्त है, क्योंकि सर्वज्ञ परमात्मा में उक्त
दोषों का सर्वथा अभाव ही रहता है और इसीसे उनकी
वाणी निर्मल कही गई है। ऐसी निर्मल वाणी का कर्णपुट
से पान करना श्रवण इंद्रिय की सच्ची शोभा है। अज्ञानी
जन कानों को कल्पित सुवर्णादिक भूषणों से भूषित
करने का प्रयत्न करते हैं, जब कि तत्त्वरसिक अपने कर्ण
को ज्योतिराधिक सुवर्ण (उत्तम वर्ण-अक्षरात्मक वचन
से) सुशोभित करते हैं, और इस प्रकार अपनी
शोभा वृद्धि करते हैं।

९६-नयन शोभा जिनबिंब निहारो, जिनपडिमा

की भी प्राप्ति हो सकती है। अन्य साधनों से भक्ति का साधन सुलभ है इतना ही नहीं परन्तु सहीत सुख देनेवाला भी है। ज्ञानादिक अन्य साधन में मद आने का भय है जबकि भक्ति में ऐसे भय का अवकाश भी नहीं रहता। भक्ति से तो नम्रतादिक सद्गुणश्रेणी दिनप्रतिदिन बढ़ती ही जाती है। भक्ति की धुन में मस्त भद्रिक जीव अपना भान भूल कर भगवन के साथ एकरूप हो जाते हैं। इससे अनेक भक्तजनोंने भक्ति के सुलभ मार्ग में ही प्रयाण किया है।

९४ संजम साध्या सब दुःख जाय, दुःख सब गया मोक्षपद पाय—संयम अर्थात् आत्म निग्रह करना। यह इसलिये कि अनादि अविद्या के कारण जीव जो उन्मार्गगामी हो गया है-हिंसा, असत्य, अदत्त, अब्रह्म और परिग्रह में लुब्ध हो गया है, पांचों इन्द्रियों के परवश बन गया है, क्रोधादिक कषाय का सुखबुद्धि से सेता है और मन, वचन तथा काया के यथेच्छ व्यापार में ही सुखबुद्धि मान बैठा है। उसकी उस अनादि भूल का सुधार कर उसे सन्मार्ग गामी बनाना चाहिये अर्थात् अहिंसा, असत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य और असंगता (निःस्पृहता) रूप महाव्रत का यथा विधि सेवन करना चाहिये। विषय-इन्द्रियों को वश में रखना अर्थात् शब्द, रूप, रस, गंध और स्पर्शरूप इन पांच विषय में होनेवाली विकारबुद्धि को टालना क्षमा, मृदुता, सरलता और ज्ञान, ध्यान, तप, जप द्वारा मन, वचन तथा काया के दुष्ट व्यापार को रोकना, इस प्रकार १७ प्रकार के संयम के यथार्थ पालन करनेवालों के भवभ्रमण सम्बन्धी सकल दुःख दूर हो जाते हैं अर्थात् उसको भवभ्रमण नहीं करना पड़ता और सकल कर्ममल का सम्पूर्ण क्षय कर के वह अजरामर सुख को प्राप्त करता है।

भाव से मिल जाने पर प्रभु सदृश असाधारण पुरुषार्थ कर लेने पर हम भी प्रभुरूप हो सकते हैं। ऐसी सर्वोत्तम पदवी प्राप्त करने का श्रेष्ठ साधन जिनवाणी तथा जिनमुद्रा है और इसीलिये उसका साक्षात् जिनेश्वरतुल्य गिना जाना सम्भव है।

९७—सत्य वचन मुखशोभा भारी, तज तबोल सबते वारी—जिस प्रकार नयन की शोभा जिनबिंब देखना कही है उसी प्रकार मुख की शोभा मिष्ट, पथ्य और सत्य वचनोच्चारण में है। कितने ही मुग्ध जन तम्बाल चाबने में मुख की शोभा समझते हैं और करते हैं परन्तु वह शोभा केवल कृत्रिम पर क्षणिक है। जब कि सत्शास्त्रानुसार सत्य वचनोच्चार से होनेवाली मुखशोभा सहज और चिरस्थायी है। इसीलिये उपदेशमाला के लेखकने वचन बोलते समय यह बात ध्यान में रखना कहा है कि " मधुर वचन बोलना परन्तु कटुक नहीं, बुद्धियुक्त बोलना परन्तु मूर्खवत् नहीं, थोड़ा बोलना पर विशेष नहीं, प्रसग युक्त बोलना परतु अति प्रसग युक्त नहीं, नम्र वचन बोलना परन्तु गर्वयुक्त नहीं उदार वचन उच्चारण करना परन्तु तुच्छ नहीं, इन वचनों का क्या परिणाम होगा इसका प्रथम विचार कर बोलना परन्तु बिना विचार नहीं, और जिस से स्वपर का हित हो ऐसा सत्य वचन बोलना परन्तु असत्य-अहित कर, अधर्मयुक्त नहीं। " विवेकी पुरुष ऐसे ही वचन बोलते हैं और यह ही मुखमडन है। प्रश्नोत्तर रत्नमाला के कर्त्ताने भी कहा है कि ' किं वाचा मडन सत्य ' अर्थात् वाणी की शोभा क्या ? उत्तर सत्य। यह बात विशेष जोर से कहने का कारण यह है कि आजकल कारण या अकारण ही लोग पर प्रहार करते हैं या उन में, प्रहार करने की टेव

पड़ गई है। उनको स्वपरहित निमित्त असत्य पक्ष छोडकर सत्य पक्ष अंगीकार करने का यत्न करना चाहिये। ऐसा करने मात्र से ही स्वपर का उदय होगा अत सत्यमेव जयति।

९८–कर की शोभा दान बखानो, उत्तम भेद पच तस जानो–जिस प्रकार मुख की शोभा सत्य भाषण है उसी प्रकार हाथ की शोभा दान देने मे है। उस दान के शास्त्र मे पांच भेद बताये है। अभयदान, सुपात्रदान, अनुकम्पादान, कीर्ति दान और उचितदान। इन के भी द्रव्य भाव से दो दो भेद और हो सकते है। लक्ष्मी प्रमुख द्रव्य साधन मे दान करना द्रव्यदान और ज्ञानादिक भाव साधन मे दान करना भावदान कहलाता है। जिस लक्ष्मी प्रमुख का दुर्व्यसनो मे व्यय करना दुर्गति का कारण है, उसी लक्ष्मी प्रमुख का सप्त क्षेत्रादिक शुभ मार्ग मे व्यय करना सद्गति का कारण है। इस में भी सद् विवेक द्वारा जिस जिस स्थान पर द्रव्य व्यय करने की अधिक आवश्यकता है उस उस स्थान पर उसका व्यय करना अधिक लाभदायक है। ज्ञान, दर्शन, चारित्र प्रमुख का दान भावदान कहलाता है और ऐसा भाव प्रधान दान द्रव्य दान से बहुत बढ़कर है अत ये दोनों प्रकार के दान अनुक्रम से आराधने योग्य है और यह ही सद्भाग्य द्वारा प्राप्त हुई शुभ सामग्री का उत्तम फल है।

९९–भुजाबले तरिये ससार, इण विध भुज शोभा चित्त धार—भुजा द्वारा अर्थात् निज पराक्रम से–पुरुषार्थ ही से ससारसमुद्र तैरा जा सकता है। ऐसी उत्तम भुजा पा कर यदि अपना पराक्रम सम्यग् ज्ञान, दर्शन और चारित्ररूप रत्नत्रयी के प्राप्त करने म लगाया जाय तो इस से प्रगट-

समुद्र का तैरना सुलभ हो जाता है। इस संसार में स्पर्धा द्वेष, ईर्षा और मोह के वश हो कर रण-संग्राम आदि में अपने भुजाओं को अजमानेवाले तो अनेकों प्राणि होते हैं किन्तु पूर्वोक्त दोषसमूह का नाश कर पवित्र रत्न की प्राप्ति में इनवीय का उपयोग करनेवाले तो कोई विरले ही नर-रत्न देखे जाते हैं और यह ही सच्चा भुजाबल शोभाकारी एवं प्रशंसनीय है। आत्मार्थी जनों को अपने भुजबल का सदुपयोग करना आवश्यक है।

१०० निर्मल नवपद ध्यान धरीने, हृदय शोभा इण विध नित कीजे—हृदय विवेकका स्थान है। जो इस हृदय का सदुपयोग करना जानते हैं उन्हीं में सद्विवेक जागृत होता है और उसीमें व हिताहित का निश्चय कर अहित का त्याग कर हित ही में प्रवृत्ति करते हैं। जब मोहवश अगत असत् प्रवृत्ति पसन्द करता है तब विवेकी हृदय सत् प्रवृत्ति अथवा निवृत्ति ही पसन्द करता है। वह सत् प्रवृत्ति को भी निवृत्ति के लिये ही ग्रहण करता है। निवृत्ति में ही सच्चा सुख, शांति या समाधि का स्वाभाव रहती है ऐसे अरिहतादिक नवपद का विनययुत नित हृदय में अपूर्व शांति का साक्षात् अनुभव करने के लिय एकाग्ररूप से चिंतवनरूप ध्यान करते हैं और दृढ अभ्यास द्वारा अरिहंता दिक निर्मल नवपद में तल्लीन होकर आत्मा की अपूर्व शांति का साक्षात् अनुभव कर सकते हैं। हृदयकमल ध्यान करने निमित्त एक निर्मित स्थान है, उसमें अरिहंतादिक ध्येय का विवेकपूर्वक ध्यान करने से अनुक्रम से दृढ अभ्यास द्वारा उस ध्यान की सिद्धि हो जाती है। अर्थात् ध्याता, ... और ध्यान का भेदभाव मिटकर उसमें से समरसी

छोड़कर सत्संग मे प्रभु का स्वरूप यथार्थरूप मे पहचान कर प्रभुभक्ति म अपना मन लगाकर परमात्मा के गुणों का स्मरण, चिंतवन, रटन करने का दृढ़ अभ्यास कर वैसे ही अनन्त अपार सद्गुण अपने म प्रवेश करने का अथक प्रयत्न करना चाहिये ।

१०८ से ११५ तक (१३) प्रश्नों का उत्तम निम्न लिखित है—

सतगुरु चरण रणु शिर धरिये, माल शामा इणविध मनि करीए ।
मोहनाल मोटी अति कहिये, ताकु तोड अक्षय पद लहीये ॥३४॥
पाप मूल लोम जगमाही, रोग मूल रस दुजा नाही ।
दु ख मूल सनेह पियारे, धन्य पुरुष तिन हू ते न्यारे ॥३५॥
अशुचि वस्तु जानों निज काया, शुचि पुरुष जो वरजित माया ।
सुधा समान अध्यातमवाणी, विष सम कुकथा पाप कहाणी ॥३६॥
जहा बैठा परमार्थ लहीए, ताकु सदाय सुसगति कहीए ।
जहा गया अपलक्षण आवे, ते तो सदाय कुसग कहावे ॥३७॥
रग पतग दुरजनका नेहा, मध्यधार जो आपत छेहा ।
सज्जन स्नेह मजीठी रग, सर्व काल जे रहत अमग ॥ ३८ ॥
प्रश्नोत्तर इम कही विचारी, अतिसक्षेप बुद्धि अनुसारी ।
अति विस्तार अरथ इणकेरा, सुनत मिटे मिथ्यात अंधेरा ॥३९॥

कलश

रस पूर्णनद सुचन्द सवत ( १९०६ ) मास कार्तिक जानिए,
पक्ष उज्जवलतिथि त्रयोदशी, वार अचल वखानिए ।

आदीश पास पसाय पामी, भावनगर रही करी,
चिदानन्द जिणद वाणी, कही भवसागर तरी ॥ ४० ॥

इति प्रश्नोत्तररत्नमाला समाप्त

१०२–सतगुरु चरण रेणु शिर धरिये, भाल शोभा इण विध भवि करिये–सद्गुरु की चरणरज मस्तक पर धारण कर गुरुआज्ञा प्रमाण करना सुज्ञजनों का कर्त्तव्य है। भाल (ललाट) पर तिलक करने का भी यह ही उद्देश्य होना सम्भव है। स्वयतत्व के जानकार होते हुए भी जो भव्यजनों के हित निमित्त सतत उद्योगवंत हों, निष्पापवृत्तिवाले हों और अन्य आत्मार्थी जनों को भी निष्पाप मार्ग बतानेवाले हों, स्वय भवसमुद्र से तैरनेवाले और अन्यजनों को भी तार सकनेवाले हों ऐसे सद्गुरु की ही आत्महितैषी जनों को सेवा करनी योग्य है। कहा भी है कि–" पवित्र करिये जिहा तुझ गुणे शिर वहिये तुझ आण, मन से कभी भी रे प्रभू! न विसारिये, लहिये परम कल्याण।" ऐसे परम गुरु के गुणग्राम से जिहा पवित्र होती है, उनकी पवित्र आज्ञाओं का पालन करने से हमारा उत्तमाग चमक पड़ता है और उनका सदैव स्मरण करने से अन्त करण उज्ज्वल हो जाता है, अपितु उससे जन्ममरण की सब व्यथाओं का नाश हो कर अक्षय अनन्त मोक्षसुख की प्राप्ति होती है।

१०३–मोहजाल मोटी अति कहिये, वाकु तोड अक्षयपद लहिये—हमको मोहित करे सो मोह। उत्तमप्रकार के ज्ञान दर्शन को आच्छादन करनेवाला, और अशुद्ध वृत्तिको पैदा करनेवाला मोह ही है। राग, द्वेष, ईर्षा, खेद मत्सर

प्रवेश कर नहीं करने योग्य काम करने की प्रेरणा करता है और इस प्रकार आत्मा को पाप से मलिन बनाता है। स्त्री लक्ष्मी प्रमुख के लोभ के लिये तो लोग कई प्रकार के युद्धादिक अनर्थ करते हैं, परन्तु यश-कीर्ति के लाभ से भी किसी प्रसंग पर अज्ञ जन अनेकों अनर्थ कर डालते हैं, फिर लोभान्धता से अपनी भूल स्वयं नहीं समझ सकते। अपितु दुनिया में भी बहुधा यह दोष व्याप्त है। अतः भाग्य से ही कोई किसी की भूल सुधारने को कह सकता है। केवल निःस्पृही संत साधु जन ही ऐसी भूल सुधार सकते हैं। उनका अवसरोचित हित वचन लोभी ऊपर भी अच्छा असर कर सकता है। अतः जिनका लोभ से निवृत्ति की प्रबल इच्छा हो उनको ऐसे निःस्पृही की सेवा करनी चाहिये।

१०५—रोगमूल रस दूजा नाही—"रसमूलाश्च व्याधयः" भिन्न भिन्न प्रकार के रोग पैदा होने का मुख्य कारण विषय वृद्धि-विषयासक्ति-विषयलोलुपता ही है। प्रत्येक इन्द्रियों के विषय में अत्यासक्ति अवश्य दुःखदाई है। इस भव में प्रगट व्याधि प्रमुख आपदा मिलती है और परभव में नरकादिक यातना सहनी पडती है, अतः ज्ञानी पुरुषों विषयसुख को विषवत् समझ कर उस विषयसुख से विमुख रहते हैं और जो विषयासक्ति से दूर रहते हैं वे ही सच्चे ज्ञानी हैं। ज्ञानी पुरुषों के पवित्र मार्ग में चलना ही हमारा परम कर्तव्य है ऐसा विचार कर जैसे हो सके वैसे विषयासक्ति से दूर रहने का प्रयत्न करना चाहिये।

१०६—दुःखमूल स्नेह पियारे, धन्य पुरुष [illegible] से न्यारे—" स्नेहमूलानि दुःखानि " दुःख

ये सब इसीकी सतति है। भिन्न भिन्न रूप धारण करने वाले क्रोध, मान, माया और लाभरूप इसका बड़ा परिवार है। दुर्गति के कारणरूप १८ पापस्थानों में प्रवृत्ति कराने वाले मोहही है। यह सबसे बड़ा जगत् प्रसिद्ध चोर है। यह दिन दहाड़े धाडा पटक कर प्राणियों का सर्वस्व हर लेता है। जो कोइ आत्मसाधन करने का इच्छुक होता है। तो उसकी भी कठिन परीक्षा लेता है तथा अपने परिवार को भी उसकी कठिन परीक्षा करने का आदेश करता है। किसी धर्मात्मा का तो छिद्र देख कर यह बहुत खुश होता है। मोह ऐसी विविध प्रकार से जगत विडंबना करता है। "मैं और मेरा" ऐसा मंत्र पढा कर सब को अंधा बना देता है। ऐसे अति दुष्ट एवं प्रबल मोह का नाश किये बिना कोइ भी मोक्ष प्राप्ति नहीं कर सकता, और उस मोह का क्षय होनेपर मोक्ष प्राप्त सुलभ हो जाती है। उसका अमोघ उपाय आत्मश्रद्धा और आत्मरमणरूप रत्नत्रय का यथार्थ आराधन करना है। आत्मज्ञानद्वारा अपना स्वरूप-सामर्थ्य यथार्थ रूप से जाना जा सकता है अथात् अपनी शक्ति का यथार्थ भान हो सकता है। आत्मश्रद्धा से अपनी पूर्ण शक्ति प्रकट करने में बाधक भूत राग, द्वेष, मोह, प्रमुख अन्तरंग शत्रुओं को दूर करने साधकरूप सत्संग प्रमुख अनेक सद्गुणों को प्राप्त करने के लिये स्वयं सावधान हो जाता है। इस प्रकार उज्वल रत्नत्रय का यथाविधि आराधन कर अन्त में सर्व कर्म मल का क्षय कर आत्मा अविचल मोक्ष पदवी प्राप्त कर सकता है।

१०४–पाप मूल लोभ जग माहि—दुनियां मे सब पाप का मूल लोभ है। लोभ कई प्रकार का होता है। कभी एक प्रकार का तो कभी दूसरी प्रकार का, लोभ अंतर में

प्रवेश कर नहीं करने योग्य काम करने की प्रेरणा करता है और इस प्रकार आत्मा को पाप से मलिन बनाता है। स्त्री लक्ष्मी प्रमुख के लोभ के लिये तो लाग कई प्रकार के युद्धादिक अनर्थ करते हैं, परन्तु यश-कीर्ति के लोभ से भी किसी प्रसग पर अज्ञ जन अनेकों अनर्थ कर डालते हैं, फिर लोभान्धता से अपनी भूल स्वय नहीं समझ सकते। अपितु दुनिया में भी बहुधा यह दोष व्याप्त है। अत भाग्य से ही काइ किसी की भूल सुधारने को कह सकता है। केवल नि स्पृही सत साधु जन ही ऐसी भूल सुधार सकते हैं। उनका अवसरोचित हित वचन लोभी ऊपर भी अच्छा असर कर सकता है। अत जिनका लोभ से निवृत्ति की प्रबल इच्छा हो उनको ऐसे नि स्पृही की सेवा करनी चाहिये।

१०५–रोगमूल रस दूजा नाही—"रसमूलाश्च व्याधय" भिन्न भिन्न प्रकार क रोग पैदा होने का मुख्य कारण विषय वृद्धि-विषयासक्ति-विषयलोलुपता ही है। प्रत्येक इन्द्रियों के विषय में अत्यासक्ति अवश्य दु खदाइ है। इस भव में प्रगट व्याधि प्रमुख आपदा मिलती है और परभव में नरकादिक यातना सहनी पडती है, अत ज्ञानी पुरुषों विषयसुख का विषवत् समझ कर उस विषयसुख से विमुख रहते हैं और जो विषयासक्ति से दूर रहते हैं वे ही सच्चे ज्ञानी है। ज्ञानी पुरुषों के पवित्र मार्ग में चलना ही हमारा परम कर्तव्य है ऐसा विचार कर जैसे हो सके वैसे विषयासक्ति से दूर रहने का प्रयत्न करना चाहिये।

१०६–दुःखमूल स्नेह पियारे, धन्य पुरुष तिन्हु से न्यारे—" स्नेहमूलानि दुःखानि " दु ख का मूल स्नेह है।

स्नेह करना सहज है परन्तु उसका निर्वाह करने में कष्ट का अनुभव होता है। स्नेह करने में भी बहुधा धोखा खाना पड़ता है। अस्थानपर स्नेह करने से उल्टी उपाधि उपस्थित हो जाती है। यदि अच्छे स्थान पर स्नेह हो गया हो तो भी इस बात की चिन्ता बनी रहती है कि कहीं इसका वियोग न हो जाय और कहीं दैववशात् वियोग हो गया तो अत्यन्त क्लेश होता है। अतः सांसारिक स्नेहमात्र सोपाधिक है। जिसको निरुपाधिक सुख की चाहना हो उसको ऐसा स्नेह करना चाहिये कि जिसे बढ़ाना उचित न हो। इसके लिये तो श्रीमद् उपाध्यायजी के वचन अति उपयोगी हैं। श्रीमान् का कहना है कि 'राग न करजो कोई नर कोईसुं रे, नवि रहवाय तो करजो मुनिशुं रे। मणि जेम फणी विषनो तेम तेहो रे, रागनुं भेषज सुजस सनेहो रे।' इसका यह अर्थ है कि 'कृत्रिम सुख के लिये तो किसी के साथ राग करना ही अनुचित है और यदि किसी के साथ राग करने की ही इच्छा हो तो शम दमादिक सद्गुणसम्पन्न मुनिराज के साथ ही करना उचित है। जिस प्रकार मणि से फणीधर का चढ़ा हुआ विष दूर हो जाता है उसी प्रकार मुनिजन के प्रशस्त निःस्वार्थ राग से अनादि अप्रशस्त राग का विष दूर हो जाता है।' ऐसा सदुपदेश हृदय में अंकित कर अप्रशस्त राग को दूर करने निमित्त उक्त उपाय को काम में लाने की विशेष आवश्यकता है। इस प्रकार दृढ़ अभ्यास से आत्मा को अधिक लाभ होना संभव है। अपितु जिन्होंने सम्पूर्ण राग को जीतकर वीतरागदशा प्रगट की है उनकी तो बलिहारी है।

१०७–अशुचि वस्तु जाणो निज काया—अशुचि में अशुचि वस्तु अपनी काया है। इस बात की प्रतीति हो-

पुरुष के शरीर में से निकले दुर्गंधित पदार्थों से हो सकती है। एक अन्न का कवल तक अल्पकाल मे सड़ जाता है तो जिसमें प्रतिदिन अन्न प्रक्षेपन हो उस शरीर का तो कहना ही क्या ? यह बात मल्लीकुमारीने अपने पूर्वभव के मित्र राजाओं को प्रतिबोध देने के लिये युक्तिपूर्वक सिद्ध कर बताई है और हम हमारे स्वानुभव से जान सकते है कि प्रथम तो यह शरीर अशुचि से ही उत्पन्न हुआ है। पिता का वीर्य और माता का रुधिर इन दोनों का जब मिश्रण होता है तब इस शरीर की उत्पत्ति होती है। पश्चात् भी इस शरीर का माता द्वारा भक्षण किये रस बनाये और अशुचिरूप पदार्थों से ही प्रतिदिन पोषण होता है। इस प्रकार अशुचि से उत्पन्न हुए अशुचि से बढे हुए और पवित्र वस्तु को भी अपवित्र कर देनेवाले अशुचिमय देह को जल प्रमुख से शुद्ध करना चाहिये ऐसा झूठा भ्रम केवल मूढ पुरुष को ही होता है। तत्त्वज्ञ को ऐसा भ्रम कभी होता ही नहीं है। इस अशुचिरूप देह में कर्मवशात् व्याप्त चेतन-रत्न युक्ति से निकाल कर समता रस से धोकर साफ कर लेना उचित है। कहा भी है कि जो समतारस के कुंड में स्नान कर पापरूपी मल को धोकर फिर मलिनता को प्राप्त नहीं होते वह अन्तरआत्मा परम पवित्र है। इस अशुचिमय देह में से उपरोक्त आगमयुक्ति से आत्मतत्त्व खोजकर लेने की आवश्यकता है। फिर पुनर्जन्म मरण का भय होने का कोई कारण नहीं रहता।

१०८–शुचिपुरुष जे वरजित माया—जो मोहमाया रहित निर्मायी–निर्दंभी है वह ही सच्चा पवित्र पुरुष है। मोह माया से ही जीव मलिन हो गया है। इस मोह माया का

हटाने का सच्चा उपाय आत्मज्ञान, आत्मश्रद्धा और आत्म रमणरूप चारित्र है। बिना नींव का इमारत के समान तत्व ज्ञान और तत्वश्रद्धा रहित लोकरंजन निमित्त पूजे जाने-मान किये जाने अथवा स्वदोष छुपाने के लिये आडम्बररूप में की हुई मायामय धर्मकरणी किसी प्रकार से हितरूप सिद्ध नहीं हो सकती है। अतः प्रथम आत्मा की उन्नति में केवल अन्तरायरूप ऐसी मोहमाया को तोड़ने के लिये भरसक प्रयत्न करना चाहिये। आत्मज्ञान और आत्मश्रद्धा द्वारा बढ़प्रयत्न सफल हो सकता है। सरलाशय निर्मोही का ही कल्याण हो सकता है। जिसकी मन, वचन और काया की प्रवृत्ति सरल-माया रहित है वह ही प्रभु की पवित्र आज्ञा का आराधन कर अक्षयसुख प्राप्त कर सकता है अतः जिसको जन्ममरण के अनन्त दुःख से भय हो और अक्षय, अनन्त, निर्भय मोक्षसुख की सच्ची चाह हो उसे माया-कपट छोड़ कर निष्कपटवृत्ति धारण करने का पूरा प्रयत्न करना चाहिये। उदयरत्न कहते हैं कि "मुक्ति पुरी जावा तणाजी रे, ए मारग छे शुद्ध रे प्राणी! म करीश माया लगार।" जिस प्रकार काजल से चित्र काला हो जाता है उसी प्रकार माया से चारित्र मलिन होजाता है, ऐसा समझ कर बुद्धिमान आत्मार्थी जनों को मोहमाया का सर्वथा त्याग करने का पूरा लक्ष्य रखना चाहिये।

१०९—सुधा समान अध्यातम वाणी—अध्यात्म शास्त्र का उपदेश अमृत समान है। उससे आत्मा को परम शांति का अनुभव होता है और अनुक्रम से मोक्ष सुख की प्राप्ति हो सकती है। अध्यात्म मार्ग बतलावे वह अध्यात्म वचन है। जो वचन एकांत आत्महित ही के लिये है, जो वचन राग द्वेषादिक विकारवर्जित वीतराग प्रभु की अमृतमय वाणी के

अनुवादक हैं, जो वचन ज्ञान या क्रिया का एकान्त पक्ष नहिं खींचते हैं, जिन वचनों से ज्ञान और क्रिया की साथ ही साथ पुष्टि होती है और जिन वचनोद्वारा शुद्ध समझ-पूर्वक शुद्ध क्रिया करने की इच्छा होती है उन्हें अध्यात्म वचन कह सकते हैं। जिस प्रकार पक्षी दो पखद्वारा ही उड़ सकता है और जिस प्रकार रथ दो पहियोंद्वारा ही चल सकता है उसी प्रकार अध्यात्म भी शुद्ध ज्ञान क्रिया के संमेलन से ही होता है। उसके बिना अध्यात्म नहीं कहा जा सकता। वस्तुतत्व की यथार्थ शिक्षा प्राप्त कर हिता-हित का यथार्थ विवेक कर जो स्वहित साधन में प्रवृत्त हो और अहित कार्य से निवृत्त हो वह ही अन्त में स्वइष्ट सिद्धि कर सकता है। उसके बिना एकान्त ज्ञान या क्रिया के पक्ष में पड़ स्वपर को बड़ा भारी नुकशान किया जाता है। अध्यात्म मार्ग अध्यात्म कल्याण का अमोघ उपाय है, अत इस में जो कोई कर्तव्य किया जाता है वह लोकदेखाव के लिये नहीं है परन्तु केवल अपने ही आत्मा का लक्ष्य लेकर केवल उसीकी शुद्धि व उसीकी उन्नति के लिये किया जाता है। ऐसी अन्तरदृष्टि जिसकी हो गई है वह "अध्यात्मदृष्टि" या "अध्यात्मी" कहलाता है। इसका विशेष वर्णन "प्रशम रति" में अध्यात्म सम्बन्धी उल्लेख से जाना जा सकता है।

११०—विषसम कुकथा पाप कहाणी-राजकथा, देश कथा, स्त्रीकथा और भत्त( भोजन )कथा ये चार विकथा के नाम से प्रसिद्ध है। जिस कथा के करने से न तो कोई स्वहित हो सक्ता है और न कोई परहित ही हो सकता है ऐसी नकामी निन्दात्मिक पापगर्भित या शास्त्रविरुद्ध स्वक-पोलकल्पित कुकथा करना केवल पाप की ही पुष्टि करनेवाली और दुर्गतिदायक होने से विष समान जानकर वर्जना ही

योग्य है। स्वपरहित इच्छुक भव्यजनों को ऐसी विकथा में अपना अमूल्य समय न खोकर उसका सदुपयोग ही इस प्रकार हित आचरण प्रति उद्यम करना उचित है। विकथा द्वारा ता हित आचरण से विमुख हो जाते हैं और प्रमाद की पुष्टि होती है। प्रमाद की पुष्टि से अनेक प्राणी आपदा में फस जाते हैं, अतः प्रमाद के अंगभूत विकथा को छोड़ कर जिससे स्वपरहित में अधिक वृद्धि हो ऐसा कार्य करना उचित है।

१११—जहाँ बैठा परमारथ लहीये, ताहुँ सदाय सुसंगति कहिये—जिसकी संगति से परमार्थ-तत्त्व मिले वही सच्ची सत्संगति है, और ऐसी सत्संगति ही सदैव करना योग्य है। सत्संगति को शास्त्रकारोंने "शीतल सदा सत सुरपादप" आदि पदों से कल्पवृक्षादि की उपमा दी है और वह उसके बिलकुल उपयुक्त है। जैसे कल्पवृक्ष की छाया शीतल होती है उसके नीचे बैठनेवाले को शांति मिलती है, उसी प्रकार सुसाधु जनों की संगति से भव्यजनों का त्रिविध ताप मिट जाता है, और सहज शान्ति समाधि का लाभ होता है। "कथय किंन करोति पुसाम्?" इस वचन के अनुसार सत्संगति से कौन कौन से लाभ नहीं होते? सत्संगति से सब उत्तम होते हैं 'बुद्धि की जड़ता का हरण करती है, वाणी में सत्य का सिंचन करती है अर्थात सबको प्रिय जान पड़े ऐसा मिष्ट और हितकर सत्य सिख जाती है, प्रतिष्ठा की वृद्धि करती है और पाप पुण्य दूर करती है' आदि अनेक उत्तम लाभ सत्संगति से होते हैं ऐसा समझ कर कुबुद्धि पैदा करनेवाली कुसंगति का त्याग कर, सुबुद्धि जागृत कर, सदाचरण सीख कर सद्गति प्राप्त

करानेवाली सत्संगति को ही प्राप्त करने का हमेशा लक्ष रखना चाहिये।

११२–जहा गया अपलक्षण आवे, ते तो सदाही कुसंग कहावे–जिस की संगति से कोई न कोई अपलक्षण अवगुण प्राप्त हो उसे शास्त्रकार कुसंग कहते हैं और वैसे कुसंग का सदैव त्याग करने का उपदेश करते हैं। कुसंग मे कौन२ से अवगुण जीव को प्राप्त नहीं होते? सब अवगुण मात्र कुसंग से ही पैदा होते हैं और इसी लिये शास्त्र कार सर्वथा उसका त्याग करने को फरमाते हैं। जो निकटभवी जन कुसंगति का सर्वथा त्याग कर सत्संगति का आदर करते हैं वे अन्त में सर्व उपाधि से मुक्त हो कर निरुपाधिक, निर्द्वंद्व मुक्तिसुख प्राप्त करते हैं। अत विचारशील प्राणियो को नीच, नादान, जनों की संगति तथा बुरे कामों से दूर रहने को सर्वदा सचेत रहना चाहिये।

११३–रंग पतंग दुर्जन का नेहा, मध्यधार जो आपत छेहा–जो उत्तम पुरुषों के भी छिद्र ढूंढता है, सब का अनिष्ट चाहता है, प्रसंग के उपस्थित होने पर दूसरों का अपाय-अहित करने के लिये चाहे जैसी मुसिबत सहने को तैयार रहता है, यदि उसमें सफल हो जाता है तो फूला नहीं समाता है और कदाच असफल होता है तो दिनरात उसी की चिन्ता कर तंदुलिया मच्छ के सदृश दुर्गति के कर्म बंधन करता है, ऐसे कनिष्ट कोटि के जीव क्षुद्र-दुर्जन कहलाते है। उनका स्नेह केवल कृत्रिम-पतंग के रंग सदृश होता है। स्व इच्छित कार्य की सिद्धि के लिये हैं वे उपर से राग बतलाते हैं, खुशामद करते हैं, सेवा करते हैं, और हर प्रकार से खुश करने का प्रयत्न करते हैं परन्तु अपना

कल्पितस्वार्थ सिद्ध करने का यह प्रत्यक्ष अवसर ढूंढते रहते हैं और उसको सिद्ध करने में किसी को कूएँ या नदी में फेंक देने में भी नहीं डरते। अर्थात् ये अपनी क्षुद्र स्वार्थ बुद्धि के पोषण निमित्त हरएक नीच कार्य करने को तत्पर रहते हैं, और ऐसा करने में उन्हें मन में कोई लज्जा उत्पन्न नहीं होती ऐसे पुरुषों पर विश्वास करना काले नाग पर विश्वास करने से भी अधिक खतरनाक है। विषधर सर्प के तो दो जीभें होती हैं लेकिन दुर्जन पुरुष की जीभ की संख्या कोई नहीं बतला सकता। अर्थात् वे मौका पड़ने पर अनेक उत्तम पुरुषों को अनेक रीति से अनेक बार कष्ट पहुंचाने का प्रयत्न करता रहता है। यद्यपि दुर्जन जन की विषमय उर्मियें सज्जन पुरुषों के शुद्ध चैतन्य को हरने—नष्ट करने में असमर्थ ही रहती हैं। सज्जन पुरुष सदैव स्वकर्तव्य कर्म में सावधान होते हैं इस से उनको दुर्जन लोगों का कोई डर नहीं रहता। उनमें तो अपूर्व अपूर्व जागृति से उनको नया नया चैतन्य बल उत्पन्न होता जाता है। सज्जनों के दिल को दुखाने का यदि कोई सबल कारण हो तो वह यह है कि दुर्जन निष्कारण ही अपने आत्मा को मलिन कर के दुरत दुर्गतिगामी बनता है। सज्जन और दुर्जन का सच्चे एव झूठे स्नेह की तुलना करने को श्रीपालकुमार और धवल सेठ का दृष्टांत प्रसिद्ध है।

११४—सज्जन स्नेह मजीठ रंग, सर्व काल जो रहत अभंग—जिस प्रकार दुर्जन स्नेह पतंग के रंग के समान फीका अचिरस्थायी और कृत्रिम है उसी प्रकार सज्जन का स्नेह चोल मजीठ के रंग के समान उमदा, अविहड़ और अकृत्रिम अर्थात् स्वाभाविक है। अत यह चाहे जैसे सम

विषम संयोगों में चाहे जैसी कसौटी पर भी नहीं बदलता, तथा फीका नहीं पड़ता। सज्जन पुरुषों का स्नेहसमागम गंगा नदी के प्रवाह के सदृश पवित्र है, उनकी दृष्टि अमृतमय होती है, उनकी वाणी मधुर होती है इससे वे योग्य जीवों का अनेक प्रकार से उपकारक सिद्ध होती है। अत्यन्त अयोग्य जनों का यदि हित न हो सके तो इसमें सज्जनों का लेश मात्र भी दोष नहीं है, क्योंकि उनकी दृष्टि तो सब का हित करना चाहती है परन्तु वे जीव अपने दुर्भाग्य से सज्जनों से लाभ प्राप्त नहीं कर सकते। जैसे प्रकाशमय सूर्य तो अपने प्रकाश से दश दिशाओं को प्रकाशित कर जगतमात्र का सभी हित साधता है परन्तु उस समय भी उल्लू की आंखें बन्द हो जाती है, वर्षा में जब सब वृक्ष नवपल्लवित हो जाते हैं तब जवासा सूख जाता है, वसन्त ऋतु में जब सब वनश्री खिल उठती है तब करीर का वृक्ष मुर्झा जाता है और जब चन्द्र से सब को शीतलता प्राप्त होती है तब विरही जनों को विरहाग्नि जलाया करती है तो इसमें किसका दोष? क्या सूर्य, वर्षा, वसन्त या चन्द्र का इसमें दोष है? कदापि नहीं, किन्तु उन दुर्भागियों का ही दोष है। इसी प्रकार यदि सज्जन पुरुषों से हम उत्तम लाभ नहीं उठा सकते तो इसमें सज्जनों का लेशमात्र भी दोष नहीं है परन्तु हमारा ही दोष है। सज्जन पुरुष तो पूर्वोक्त उपमा के ही योग्य हैं। उनका स्वभाव, उनका समागम और उनकी कृति तो जग ज्जन्तुओं के एकान्त हित के ही लिये है। उनका स्नेह-प्रेम-वात्सल्य अभंग और अलौकिक होता है। केवल उनके उत्तम समागम का लाभ लेने के लिये हमको योग्यता प्राप्त करने की आवश्यकता है। यदि हम क्षुद्रतादिक दोषों को छोड़ कर अक्षुद्रतादिक उत्तम योग्यता प्राप्त कर सकें तो सब

समीहित की सिद्धि हो सकती है और सज्जनों की कृपा का भी पूर्ण लाभ मिल सकता है। ऐसी सद्वृत्ति सब कोई आत्महितैषी जनों के अन्तःकरण में अंकुरित हो और उसका यथेष्ट लाभ उठाने में वे भाग्यशाली बनें।



## उपसंहार

अब ग्रन्थ की समाप्ति करते हुए श्रीचिदानन्दजी महाराज कहते हैं कि—यह प्रश्नोत्तररत्नमाला ग्रन्थ संक्षेप रुचिवंत जनों के लिए उचित समझ कर स्वबुद्धि अनुसार संक्षेप में रचा है। इसका अर्थ अत्यन्त गम्भीर है। उसको विस्तार से रुचिपूर्वक गुरुमुख से सुनने से हृदय में विवेकरूप दीपक पैदा होता है जिससे अनादि अज्ञानरूप अंधकार अपने आप नाश हो जाता है।

यह ग्रन्थ विक्रम १९०६ के कार्तिक मास की उज्ज्वल त्रयोदशी के दिन अचल (शनी) वार को श्री आदीश्वर तथा पार्श्वप्रभु की कृपा से भावनगर मे रह कर भवसागर से तरने के लिये नौका समान श्री जिनवाणी के अनुसार रचा गया है।

इस ग्रन्थ के विवेचन में यदि कोई बात वीतराग की वाणी से विरुद्ध लिख दी गई हो अर्थात् कर्त्ता का आशय नहीं समझने से मतिकल्पनापूर्वक लिखा गया हो तो उसके लिये सज्जनों से क्षमा याचना करता हूँ।

श्री चिदानन्दपदरसिक

इति श्री कपूरचन्दजी अपरनाम चिदा
नन्दजी कृता प्रश्नोत्तर रत्नमाला
विवेचन सहिता समाप्ता

न-सत्य-नीति-हर्षसूरि जैन ग्रंथमाला पुष्प ६ ॥

श्रीमद् चिदानंदजी महाराजकृत ॥

# प्रश्नोत्तर रत्नमाला

२६०

[ विवेचनसमेता ]

प्रकाशक

श्री वर्धमान-सत्य-नीति-हर्ष

अमदाव



